तृतीय पुष्प :

# निजामृतपान

[नाटक समयसार कलश की हिन्दी पद्यानुवाद]

रचयिता :
श्री १०८ आचार्य मुनि श्री विद्यासागर जी महाराज

सम्पादक :
डॉ० भागचन्द्र 'भागेन्दु'
अध्यक्ष-संस्कृत विभाग,
शासकीय स्नातकोत्तर महाविद्यालय, दमोह (म० प्र०)

प्रकाशक :
श्री भागचन्द्र इटोरया सार्वजनिक न्यास,
कार्यालय : स्टेशन रोड, दमोह (म० प्र०)
४७०—६६१

मूल्य आठ रुपया

निजामृतपान

●

पद्यानुवाद : आचार्य विद्यासागर जी,

●

चेतना की गहराई में : आचार्य विद्यासागर जी

●

प्राक्कथन : डॉ० भागचन्द्र जैन 'भागेन्दु'

●

सम्पादक : डॉ० भागचन्द्र, 'भागेन्दु'

●

प्रथम संस्करण
१५०० प्रतियाँ

●

प्रकाशन वर्ष
१९७९ ई०

●

**NIJAMRATPAN**
*Padyanuvad*
By Acharya Vidyasagar Ji

●

Philosophy and Religion

●

मुद्रक :
अंकित प्रिंटिंग प्रेस,
शाही मौहल्ला, रोहतास नगर,
शाहदरा, दिल्ली-३२

# अनुक्रम

श्री सिद्धक्षेत्र कुण्डलपुर ( दमोह ) की सुरम्य उपत्यका मे 'स्व'-समय की साधना में निमग्न :

**श्री १०८ आचार्य विद्यासागर जी महाराज**



अध्यात्म ज्ञान 'जिन'-बैन महान् वेत्ता, चारित्र मूर्ति तप मूर्ति घनान्ध छेत्ता ।

आचार्य सन्त मुनि [illegible]

# प्राक्कथन

**निजामृतपान :**

**समय** की जीवन्त प्रतिमूर्ति, दुर्द्धर साधक, कवि और भाषाविद् परम पूज्य श्री १०८ **आचार्य विद्यासागर जी** महाराज द्वारा हरिगीतिका छन्द मे रचित **पद्यमय प्रस्तुत ग्रन्थ "निजामृतपान"** स्व-पर-कल्याण हेतु आप सभी के समक्ष प्रस्तुत करते हुए आत्मिक सुख की अनुभूति हो रही है।

यह ग्रन्थ श्रीमद् आचार्य अमृतचन्द्रसूरि-कृत **"नाटक समयसार कलश"** का हिन्दी पद्यानुवाद है। इस रचना की भाषा प्राजल, प्रवाहपूर्ण और शैली सरस, सुगम एवं हृदय-ग्राही है। छन्दो की गेयता पाठक और श्रोता को मन्त्रमुग्ध सा कर देती है।

चूंकि प्रस्तुत ग्रन्थ **"निजामृतपान"**, आचार्य अमृतचन्द्र-सूरि कृत "नाटक समयसार कलश" का हिन्दी पद्यानुवाद है और **"नाटक समयसार कलश"** आ० अमृतचन्द्रसूरि की कृति होते हुए भी मूलत युगप्रवर्तक **आचार्य कुन्दकुन्द स्वामी** के **"समय पाहुड़"** की **आत्म-ख्याति टीका"** नामक ग्रन्थ के अन्तर्गत विषय की संक्षिप्तता को विश्लेषित करने की दृष्टि से रचित है। अत. यह आवश्यक है कि "निजामृतपान" की पृष्ठभूमि को पूर्णरूप से समझने की दृष्टि से दोनो महान् आचार्यों—श्री कुन्दकुन्द तथा श्री अमृतचन्द्रसूरि और प्रस्तुत रचना (निजामृतपान) से सम्बन्धित मूल कृतियो एव उनके दार्शनिक-आध्यात्मिक तथा सांस्कृतिक अवदान से आपको परिचित कराऊँ।

इसी दृष्टि से **प्रस्तुत प्राक्कथन** में सर्वप्रथम आ० कुन्दकुन्द एवं उनके समयसार (समय पाहुड़) के महत्त्वपूर्ण आध्यात्मिक अवदान की विवेचना की है। तदनन्तर आचार्य अमृतचन्द्रसूरि और उनके "नाटक समयसार कलश" पर यथावश्यक प्रकाश डाला है। और तब "निजामृतपान" के रचयिता प्रातः स्मरणीय आचार्य श्री १०८ विद्यासागरजी महाराज के सम्बन्ध में अपनी मनोभावनाएं पस्तुत की हैं।

**आचार्य कुन्दकुन्द :**

आचार्य **कुन्दकुन्द** आत्मरसानुभवी महर्षि थे। जैन आचार्य-परम्परा मे उनका स्थान

मूर्धन्य है। वे युग-संस्थापक आचार्य माने जाते है। प्रत्येक मांगलिक कार्य के प्रारम्भ में जिन चार मंगलों का नाम-स्मरण किया जाता है, उनमे एक नाम आचार्य कुन्दकुन्द का भी सम्मिलित है। तद्यथा

मंगलं भगवान् वीरो, मंगलं गौतमो गणी।
मंगलं कुन्दकुन्दार्यो, जैनधर्मोऽस्तु मंगलम्॥

(जिस प्रकार भगवान् महावीर, गौतम गणधर और जैनधर्म मगल-स्वरूप हैं, उसी प्रकार आचार्य कुन्दकुन्द भी मगलरूप है।)

**श्रमण संस्कृति** के समुन्नयन मे आ० कुन्दकुन्द का योगदान अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। वे दीर्घ तपस्वी, अनेक ऋद्धियो के धारक और महान् विद्वान् श्रमण थे। **इनके परवर्ती आचार्यों ने अपने आपको "कुन्दकुन्द के अन्वय (वंश) या आम्नाय" का बताते हुए गौरव का अनुभव किया है।** और अनेक आचार्यो ने इनका अनुकरण किया है। इन जैसा प्रतिभाशाली आचार्य अध्यात्म और द्रव्यानुयोग के क्षेत्र मे अन्य कोई दिखायी नहीं पडता।

इनका प्रामाणिक एवं विस्तृत जीवन-वृत्त उपलब्ध नहीं है, पुनरपि प्रशस्तियों, पट्टावलियों, शिलालेखों आदि के आधार पर कुछ तथ्य इकट्ठे किये गये है।[1]

आ० कुन्दकुन्द ईस्वी सन् प्रथम शताब्दी के विद्वान् माने गये हैं।[2]

---

१. ऐसे विवरणों के विस्तार के लिए देखिए—
(अ) तीर्थंकर महावीर और उनकी आचार्य परम्परा, प्रथम खण्ड, पृ० ६६-१०६
(ब) समयसार : समय-प्रमुख विद्यानन्द मुनि, सम्पादक : पं० बलभद्र जैन, भूमिका, पृ० ३-४

२. (अ) डॉ० ज्योतिप्रसाद जैन
'The jaina sources of the History of Ancient India' P. 124-125.
(ब) डॉ० नेमीचन्द्र शास्त्री : तीर्थंकर महावीर और उनकी आचार्य परम्परा : (सागर, १९७४ ई०), पृ० १०७-१११
(स) समयसार : कुन्दकुन्द भारती प्रकाशन (दिल्ली, १९७८ ई०), पृ० ३-४
(द) पं० कैलाशचन्द्र शास्त्री;
जैन साहित्य का इतिहास, द्वितीय भाग, पृ० ११६

### कुन्दकुन्द की कृतियां :

ऐसी जनश्रुति है कि आ० कुन्दकुन्द ने ८४ पाहुड़ों की रचना की। पाहुड़ (प्राभृत)[1] शब्द प्राचीन द्वादशाग से सम्बन्धित है। आचार्यप्रवर ने भी अपने ग्रन्थों का नाम "पाहुड़ान्त" रखा है किन्तु अब तक उपलब्ध ग्रन्थों में—

१—प्रवचनसार

२—समयसार और

३—पंचास्तिकाय

ये तीन बहुत विश्रुत है।

आचार्यश्री के अन्य उल्लेखनीय ग्रन्थो के नाम इस प्रकार है :—नियमसार, बारस अणुवेक्खा, दंसण पाहुड़, चारित्त पाहुड़, सुत्त पाहुड़, बोह पाहुड, भाव पाहुड़, मोक्ख पाहुड़, लिग पाहुड, सील पाहुड, रयणसार, सिद्धभत्ति, सुदभत्ति, चारित्र भत्ति, जोइभत्ति, आयरिय भत्ति, णिव्वाण भत्ति, पंचगुरु भत्ति, तित्थयर भत्ति आदि।

### समयसार का महत्त्व :

**समयसार** आचार्य कुन्दकुन्द के आत्मवैभव का परिचायक है। यह सर्वोत्कृष्ट आध्यात्मिक ग्रन्थ है। समयसार मे आत्मानुभूति का दिव्यप्रकाश है, किन्तु उसे देखने के लिए अपनी आत्मा को ऊर्ध्वमुखी करना ही होगा। आ० **कुन्दकुन्द** स्व-समय के मन्त्रदृष्टा थे, केवल मन्त्र-प्रस्तोता नही।

### समयपाहुड़ अथवा समयसार :

आ० कुन्दकुन्द ने अपने ग्रन्थ की प्रथम और अन्तिम गाथा मे इसे "**समय पाहुड़**" कहा है, किन्तु यह ग्रन्थ "**समयसार**" नाम से सुप्रसिद्ध है। इस नामकरण की प्रसिद्धि का कारण यह है कि—समयपाहुड़ के टीकाकार श्री **अमृतचन्द्र-सूरि** ने "भवतु **समयसार** व्याख्यैवानुभूते (३) और श्री **जयसेनाचार्य** ने "वक्ष्ये समयसारस्य वृत्ति तात्पर्यसंज्ञिकाम् ॥१॥" कहकर इसे '**समयसार**' के नाम से प्रसिद्धि प्रदान की। वही नाम यथावत् आज भी प्रचलन मे है।

यहा यह तथ्य विशेषरूप से उल्लेखनीय है कि समयसार के विषयों का वर्गीकरण भी इन्होंने ही किया है।

---

१. "प्रकृष्टेन तीर्थंकरेण आभृतं प्रस्थापितं इति प्राभृतम्। प्रकृष्टैराचार्यैर्विद्या-वित्तवद्भिराभृतं धारितं व्याख्यानमानीतमिति वा प्राभृतम्।

—क० पा०, भाग १, पृ० ३२५

'प्राभृत' शब्द शास्त्र का परिचायक है।

## समय शब्द का अर्थ :

**समय** का अर्थ आत्मा है और **सार** का अर्थ है शुद्ध स्वरूप। अर्थात् आत्मा का शुद्ध स्वरूप। शुद्ध आत्मा का इतना सुन्दर और व्यवस्थित वर्णन अन्यत्र दुर्लभ है।

आचार्य कुन्दकुन्द ने **पंचास्तिकाय** में लिखा है कि—

"जिनेन्द्र देव ने पाँच अस्तिकायों (जीव, पुद्गल, धर्मद्रव्य, अधर्मद्रव्य और आकाश) के समवाय को **"समय"** कहा है तद्यथा—

समवाओ पंचण्हं समउत्ति जिणुत्तमेहिं पण्णतं।
सो चेव हवदि लोओ तत्तो अमिओ अलोओ खं॥

—**पंचास्तिकाय, गाथा ३**

और 'समयपाहुड़' (गाथा २)मे समय के **दो भेद** किये है—स्व-समय और पर-समय। जो जीव शुद्ध रत्नत्रय (सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक् आचरण) रूप आत्म-स्वभाव में अवस्थित है वह "स्व-समय" है; और जो जीव पौद्गलिक कर्मजन्य भावो में स्थित है वह "पर-समय" है। इस प्रकार आचार्यप्रवर ने जीव अथवा आत्मा को ही **"समय"** कहा है।

समय पाहुड़ की इस (गाथा क्र० दो) की टीका मे आचार्य अमृतचन्द्र सूरि ने **"सम्"** उपसर्गपूर्वक **"अय्"** धातु से समय शब्द की निष्पत्ति की है। तदनुसार "सम्" अर्थात् एक रूप से "अयति" अर्थात् सबको एक साथ जानता है—वह "समय" अर्थात् जीव या आत्मा है।

पंचास्तिकाय में पाँचों द्रव्यों के समवाय को "समय" कहा है और समयसार में जीव या आत्मा को ही "समय" कहा है। इस कथन का कारण यह है कि पंचास्तिकाय मे मुख्य रूप से पाँचों द्रव्यो का विवेचन है तथा **समयसार** में प्रमुखतया केवल जीव तत्त्व का ही विश्लेषण हुआ है।

आ० अमृतचन्द्र ने समयसार (गाथा ३) की टीका मे लिखा है—कि यहाँ "समय" शब्द से सभी पदार्थ कहे गये है। क्योकि सभी द्रव्य "सम्" (एक रूप मे) अपने गुणपर्यायों को "अयति" प्राप्त करते है। इस व्युत्पत्ति के अनुसार "पचास्तिकाय" मे "समय" शब्द का जो अर्थ किया है—वह भी समुचित रीति से घटित हो जाता है और "समयसार" में समय का जो अर्थ जीव किया है वह भी घटित होता है।

किन्तु श्री कुन्दकुन्द आचार्य द्वारा विहित **"समय"** शब्द का ऐसा अर्थ अन्यत्र प्राप्त नहीं होता है।

अत. यह बात विशेष रूप से ध्यान में रखना चाहिए कि **"समय"** शब्द का अर्थ **आत्मा केवल श्री कुन्दकुन्दाचार्य** ने ही किया है और उसी का कथन **समयसार** में है।

इनके ग्रन्थों की भाषा "शौरसेनी प्राकृत" है। तथा

शैली सरल और स्पष्ट है। उन्होंने जो कुछ कहा है बहुत सीधे-सादे शब्दों में कहा

है। अध्यात्म जैसे गूढ़ विषय का प्रतिपादन विविध उदाहरणों के द्वारा बहुत सरल रीति से किया है। वह माता के दूध की तरह सुपाच्य और अविकारी है। उनकी प्रतिपादन शैली से कुन्दकुन्द की अगाध विद्वत्ता का स्पष्ट परिचय मिलता है। वे अनेक दर्शनों के पण्डित हैं। वे अपूर्व प्रतिभा के धनी और शास्त्रपारंगत विद्वान् हैं।

### आचार्य अमृतचन्द्र सूरि :

श्री अमृतचन्द्र सूरि जैन दार्शनिक विद्वानों की मणिमाला में अग्रगण्य हैं। "आ० कुन्दकुन्द के पश्चात् यदि किसी का नाम आदर के साथ लिया जा सकता है तो वे अमृतचन्द्र ही हैं।"[1] सारस्वताचार्यों में अमृतचन्द्रसूरि का वही स्थान है जो स्थान संस्कृत काव्य-रचयिताओं में कालिदास के टीकाकार मल्लिनाथ का है। ऐसी प्रसिद्धि है कि यदि मल्लिनाथ न होते, तो कालिदास के ग्रन्थों के रहस्य को समझना कठिन हो जाता। उसी प्रकार यदि अमृतचन्द्रसूरि न होते, तो आ० कुन्दकुन्द के रहस्य को समझना कठिन हो जाता। अतएव आ० कुन्दकुन्द के व्याख्याता के रूप में और मौलिक ग्रन्थ प्रणेता के रूप में आ० अमृतचन्द्रसूरि का महत्त्वपूर्ण स्थान है। संस्कृत और प्राकृत भाषाओं पर उनका असाधारण अधिकार है। वस्तुतः इनकी विद्वत्ता, वाग्मिता और प्रांजल शैली अप्रतिम है। वे मूलसंघ के अनुयायी बहुत निस्पृह आध्यात्मिक आचार्य थे। इसका परिचायक है— "पुरुषार्थसिद्ध्युपाय" का अन्तिम पद्य—

वर्णैः कृतानि चित्रैः पदानि तु पदैः कृतानि वाक्यानि।
वाक्यैः कृतं पवित्रं शास्त्रमिदं न पुनरस्माभिः ॥ २२६ ॥

(अनेक प्रकार के वर्णों से पद बन गये हैं, पदों से वाक्य बन गये और वाक्यों से यह पवित्र शास्त्र बन गया इसमें मेरा कर्तृत्व कुछ भी नहीं है।)

इस पद्य से उनकी कितनी निस्पृहता और आध्यात्मिकता ध्वनित होती है, यह ध्यान देने योग्य बात है। वे अपने को आत्मभावों का कर्ता मानते हैं, 'पर'-वस्तु का नहीं।

आ० अमृतचन्द्रसूरि वि० संवत् १०५५ से पहले हो गये हैं।[2]

आचार्य कुन्दकुन्द के ग्रन्थों की अनेक गाथायें आ० यतिवृषभ की तिलोय पण्णत्ति, पूज्यपाद स्वामी की सर्वार्थसिद्धि, भट्ट अकलंक-देव के तत्त्वार्थवार्तिक और विद्यानन्द की अष्टसहस्री में प्राप्त होती हैं। किन्तु इन सबके परवर्ती आचार्य अमृतचन्द्र सूरि ने ही सर्वप्रथम कुन्दकुन्द के ग्रन्थों – समयसार, प्रवचन सार और पंचास्तिकाय पर अपनी टीकाएँ लिखी हैं। यदि यह कहा जाय कि अमृतचन्द्र सूरि के प्रयत्नों से प्रकाशित होकर उनसे पूर्व उपेक्षित कुन्दकुन्द जिनशासन के सिरमौर बन गये, तो कोई अत्युक्ति नहीं होगी। भगवान् महावीर और गौतम-गणधर के पश्चात् कुन्दकुन्द का ही स्मरण किया जाने लगा और

---

१. पं० कैलाशचन्द्र शास्त्री : जैन साहित्य का इतिहास, द्वितीय भाग, (वाराणसी, वी० नि० सं० २५०२) पृ० १७२

२. (क) जैन सा० इति०, द्वि० भा०, पृ० १७६
(ख) तीर्थंकर महावीर और उनकी आचार्य परम्परा, पृ० ४०५

**दिगम्बर जैन आम्नाय कुन्दकुन्दाम्नाय** कही जाने लगी। भट्टारक परम्परा के आचार्यों ने भी प्राय: अपने को कुन्दकुन्दाम्नायी माना। कुन्दकुन्द का संघ 'मूलसंघ' कहलाया। क्या इस सबका श्रेय आ० अमृतचन्द्र सूरि को देना उचित होगा? एक प्रसिद्ध लोकोक्ति है—**"गुन न हिरानो, गुनगाहक हिरानो है"**। अभिप्राय यह है कि आ० कुन्दकुन्द के समयसार में जो गुण विद्यमान थे उन गुणों का ग्राहक आ० अमृतचन्द्र सूरि से पहले हिराया (गुमा) हुआ था।

यद्यपि दर्शनशास्त्र और सिद्धान्त के अनेक मर्मज्ञ बडे-बड़े दिग्गज आचार्य और ग्रन्थकार हुए है किन्तु अध्यात्मरस की सरिता मे अपने को निमज्जित कर देने वाले आ० अमृतचन्द्र ही हुए। उन्होने ही अध्यात्मतरंगिणी नही, अध्यात्म-सागर का अवगाहन करके उसमें से अध्यात्मतरगिणी का प्रादुर्भाव किया।[1]

*अध्यात्म के प्रवर्तक होकर भी इन दोनों आचार्यों ने **जैन सिद्धान्त** और **आचार** (**व्यवहार**) दोनों का प्रतिपादन किया है।*

### रचनाएं :

आ० अमृतचन्द्र सूरि की निम्नलिखित रचनाएं प्राप्त हैं। इनकी रचनाओं को दो श्रेणियो में विभक्त किया जा सकता है: (१) मौलिक रचनाएं, और (२) टीका ग्रन्थ।

**१. मौलिक रचनाएं** : (१) पुरुषार्थ सिद्धयुपाय,
(२) तत्त्वार्थ सार,
(३) समयसार कलश,
(४) लघुतत्त्व स्फोट :
यह कृति २५-२५ श्लोकों के २५ अध्यायों में विभक्त है।[2]

**२. टीका ग्रन्थ** : (५) समयसार की आत्मख्याति नामक टीका,
(६) प्रवचनसार की तत्त्वदीपिका टीका, और
(७) पंचास्तिकाय की तत्त्वप्रदीपिका टीका।

*यद्यपि आ० अमृतचन्द्र सूरि की उक्त सभी रचनाएं अत्यन्त महत्त्वपूर्ण हैं, पुनरपि हम यहां प्रस्तुत प्रकाशन **"निजामृतपान"** के मूलस्रोत **"समयसार टीका"** और **"समयसार कलश"** से ही आपको परिचित करा रहे है।*

---

१. अध्यात्म अमृतकलश, प्राक्कथन—पं० कैलाशचन्द्र शास्त्री, (टीकाकार पं० जगन्मोहनलाल शास्त्री), (कटनी, १९७७ ई०) पृ० ७

२. इस ग्रन्थ की जानकारी कुछ समय पूर्व ही हुई है। इसके विषय में डॉ० (पं०) पन्नालाल जी साहित्याचार्य ने एक आलेख 'जैन संदेश' के अंक दि० २३-११-७८ में पृष्ठ १४५ पर प्रकाशित भी कराया है।

## समयसार टीका (आत्मख्याति) :

### समयसार कलश और नाटक समयसार कलश :

आ० अमृतचन्द्र सूरि की "समयसार टीका" **'आत्मख्याति'** के नाम से बहुत प्रसिद्ध है। इसमें उन्होंने गाथा के शब्दों का व्याख्यान न कर उसके अभिप्राय को अपनी परिष्कृत गद्य शैली में स्पष्ट रूप से विश्लेषित किया है। उन्हें जहाँ गाथा के मूलभाव में कोई कमी अनुभव में आयी है वहाँ उन्होंने **"समयसार कलश"** नाम से सुमधुर पद्य की भी संयोजना— रचना कर दी है।

यद्यपि यह "समयसार कलश" उक्त "समयसार टीका" (आत्मख्याति) मे मिश्रित है, पुनरपि विषय की स्पष्टता और विवेचन की परिपूर्णता के कारण उसका ग्रन्थ रूप में स्वतन्त्र अस्तित्व भी है।

### समयसार कलश :

समयसार-कलश वास्तव मे आ० श्री कुन्दकुन्द के समयसार पर कलश रूप मे लिखा गया है। इसका विषय-वर्गीकरण भी आ० कुन्दकुन्द के विषयो के समान ही है। इसमें कुल २७८ पद्य है, जो निम्नांकित अधिकारो म विभक्त है :

१. पूर्वरंग
२. जीवाजीवाधिकार
३. कर्तृकर्माधिकार
४. पुण्यपापाधिकार
५. आस्रवाधिकार
६. संवराधिकार
७. निर्जराधिकार
८. बन्धाधिकार
९. मोक्षाधिकार
१०. सर्व विशुद्ध ज्ञानाधिकार
११. स्याद्वादाधिकार
१२. साध्यसाधकाधिकार।

आ० कुन्दकुन्द के "समय पाहुड़" में जिन स्थलो पर **प्रमेय** स्पष्ट नहीं थे वहाँ "कलश" अथवा "आत्मख्याति" टीका द्वारा ही सुस्पष्टता प्रस्तुत कर अमृतचन्द्र सूरि ने जैन तत्त्वज्ञान को समृद्ध बनाया है। उन्होने अपनी टीका में "समय पाहुड़" के भाव को छन्दोबद्ध करने की दृष्टि से जिन पद्यों की संयोजना—रचना की है; उन्हे "समयसार कलश" नाम प्रदान करने वाले विद्वान् ने बहुत प्रशस्य कार्य किया है। वास्तव मे वे पद्य **समयसार** रूपी मन्दिर के शिखर पर कलश-स्वरूप ही है। आचार्य ने इस प्रौढ़ रचना मे "**समयसार** (आत्मख्याति) टीका" के फलितार्थ स्वरूप आल्हादक छन्दों में समयसार का नवनीत

निकालकर रख दिया है। वस्तुत: अमृतचन्द्र सूरि की 'समयसार टीका' यदि अध्यात्म रस का सागर है तो ये पद्य उस रसामृत के कलश (घट) है।

ये पद्य ही 'नाटक समयसार कलश' नामक एक स्वतन्त्र ग्रन्थ के रूप में प्रवर्तित हुए हैं।

## नाटक समयसार कलश :

अमृतचन्द्र सूरि ने समयसार टीका को नाटक के समान अंकों में विभाजित किया है। **प्रथम अंक** से पूर्व प्रारम्भिक भाग को पूर्वरंग कहा गया है। जिस प्रकार नाटक मे पात्रों का **निष्क्रमण** और **प्रवेश** होता है उसी प्रकार इस कृति मे भी प्रवेश और निष्क्रमण कराया गया है।

**प्रथम अंक** : जीवाजीवाधिकार है। इसमे जीव को अजीव से भिन्न बतलाया है और अन्त में लिखा है कि 'जीवाजीवौ पृथग्भूत्वा निष्क्रान्तौ' (जीव और अजीव पृथक्-पृथक् होकर चले गये।)

**द्वितीय अंक** कर्तृकर्माधिकार के प्रारम्भ मे सूचित किया है कि 'जीव अजीव ही कर्त्ता और कर्म का वेष धारण कर प्रवेश करते है तथा अन्त में लिखा है कि—'जीव और अजीव कर्त्ता और कर्म का वेष छोड कर निकल गये।'

**तृतीय** पुण्य-पापाधिकार के आरम्भ मे लिखा है कि 'एक ही कर्म पुण्य और पाप के रूप मे—दो पात्रो का वेष धारण कर प्रवेश करता है।' और अन्त मे लिखा है कि पुण्य और पाप के रूप से दो पात्रो का वेष धारण करने वाला कर्म एक-पात्र-रूप होकर निकल गया। अर्थात् कर्म मे पुण्य-पाप का भेद मिथ्या है, दोनो मे कोई अन्तर नही है।

इसी प्रकार **आस्रव, संवर, निर्जरा, बन्ध** और **मोक्ष अधिकारों में** उन-उन तत्त्वो का **प्रवेश** और **निर्गमन** कराया गया है।

वस्तुत यह संसार एक रंगमंच है जिस पर जीव और अजीव विभिन्न प्रकार के रूप धारण करके अभिनय करने मे प्रवृत्त है।

ये पद्य आचार्य अमृतचन्द्रसूरि की सरस, सुबोध और भावपूर्ण **कवित्व शक्ति** के जाज्वल्यमान उदाहरण है। उनकी भाषा भावो के अनुरूप है। उनका पाण्डित्य जितना गम्भीर और तलस्पर्शी है, उसको व्यक्त करने वाली भाषा भी उसी के अनुरूप स्वाभाविक धारा में प्रवाहित है। अत. अत्यन्त श्रद्धापूर्वक कह सकता हूँ कि वे आध्यात्मिक कवियों के मुकुटमणि हैं।

## निजामृत-पान के रचयिता :

'निजामृत-पान' के रचयिता है स्व-पर-भेद-विज्ञानी परम पूज्य प्रात: स्मरणीय तपोनिधि श्री **१०८ आचार्य विद्यासागर जी महाराज**। वे बीसवी शताब्दी के आदर्श मुनिपुंगव है। वे महान् ज्ञानी, ध्यानी, बहुश्रुताभ्यासी, सिद्धान्तज्ञ, अध्यात्मवेत्ता, अध्यात्मरसिक,

संस्कृत-प्राकृत अपभ्रंश, कन्नड़, मराठी, अंग्रेजी, हिन्दी आदि विविध भाषाओं के तलस्पर्शी विद्वान् और उद्भट तपस्वी हैं। अध्यात्म चिन्तन की ऊँचाई और कवित्व की गहराई का **'मणिकांचन योग'** उनमें है। वे विचारक है, सुकवि हैं और है आत्म विवेचक-समीक्षक।

वृत्ति से निर्लिप्त, स्वभावतः निःस्पृही—अपरिग्रही और चर्या में निरन्तर सावधान आचार्य प्रवर के सम्बन्ध मे **पं० दौलतराम जी** की निम्नांकित पंक्तियाँ पूर्णरूप से घटित होती है—

समता सम्हारें, थुति उचारे, वन्दना जिनदेव को;
नित करें श्रुतिरति, करें प्रतिक्रम, तजैं तन अहमेव को।
जिनके न न्हौन, न दन्तधोवन, लेश अम्बर आवरन;
भू माहि पिछली रयनि मे कछु शयन एकाशन करन ।।५।।
इक बार दिन मे लें अहार, खड़े अलप निज-पान में
कचलोंच करत न डरत परिषह सो, लगे निज ध्यान मे।
अरि मित्र महल मसान कञ्चन, काँच निन्दन थुति करत,
अर्घावतारन असि-प्रहारन मे सदा समता धरन ।।६।।

—छहढाला, ६, ५-६.

आचार्य विद्यासागर जी वस्तुतः विद्या के सागर है और आचार्य भी हैं। वे सच्चे अर्थों में **जैन साधु** है। क्योकि स्व-संवेद्य समरसानन्द की सहज अनुभूति से समुल्लसित 'स्वरूप' की साधना मे रत स्वात्मा का अवलोकन करने वाले श्रमण निर्ग्रन्थ सहज ही आतमाराम में विचरण करने वाले परमार्थ में 'जैन साधु' कहे जाते हैं।

इस शताब्दी मे आचार्यश्री ने **श्री जम्बूस्वामी** के पुरातन इतिहास की पुनरावृत्ति की है। जिनके पिता मुनि, माता आर्यिका, दोनो बहिनें आर्यिकाएं, तीन मे से दो भाई ऐलक व्रती दीक्षित है। मात्र एक भाई उदासीनभाव मे गृहस्थाश्रम में प्रवृत्त है। ये सब पूर्व-भव के कैसे सस्कारसम्पन्न जीव हैं कि जिनका समस्त परिवार गृहत्याग कर आत्मकल्याण में प्रवृत्त है। धन्य, धन्य।

**जीवन-झाँकी :**

आचार्य विद्यासागर जी का परिचय सक्षेप मे निम्नलिखित तालिका से सहज ही प्राप्त हो सकता है :

जन्म तिथि : विक्रम सम्वत् २००३ आश्विन शुक्ला पूर्णिमा
जन्म स्थान : सदलगा, जिला—बेलगाँव (कर्नाटक)
**शैशवावस्था का नाम :** विद्याधर
पितृनाम : श्री मल्लप्पा जी (सम्प्रति मुनि श्री मल्लिसागर जी)
मातृनाम : श्री श्रीमती जी (सम्प्रति आर्यिका समयमती जी)
भाई : आचार्य श्री के अतिरिक्त अन्य तीन भाई, जिनमें से दो ऐलक व्रतधारी हैं प्रथम ऐलक योगसागर जी एवं द्वितीय ऐलक समयसागर जी के नाम से दीक्षित होकर आत्म कल्याण मे प्रवृत्त है।
मातृभाषा : कन्नड़

शेष पृष्ठ

## दीक्षाक्रम :

**विरक्ति के बीज** बाल्यावस्था से ही अंकुरित होते रहे। अंकुरित विरक्ति-भाव के पौधे का सिंचन किया चारित्रचक्रवर्ती **आचार्य शान्तिसागर जी** के उपदेशामृत ने। तदनन्तर **आचार्य देशभूषण** जी से आजीवन ब्रह्मचर्य व्रत ग्रहण किया।

मुनिदीक्षा : आषाढ़ सुदी ५, संवत् २०२५ (तदनुसार ३० जून १९६८ ई०) अजमेर में।

आचार्य पद : मगसिर कृष्ण २, संवत् २०२९ (तदनुसार २१ नवम्बर, १९७२ ई०) नसीराबाद (उ० प्र०) में।

## भाषाओं तथा विद्याओं में वैदुष्य :

आचार्यश्री को जहाँ संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, मराठी, हिन्दी, अंग्रेजी आदि अनेक भाषाओं में प्रकाम पाण्डित्य प्राप्त है वहीं दर्शन, इतिहास, संस्कृति, न्याय, व्याकरण, साहित्य, मनोविज्ञान और योग विद्याओं में अनुपम वैदुष्य भी उपलब्ध है।

आचार्यश्री के आशुकवित्व एवं प्रत्युत्पन्नमतित्व (PRESENCE OF MIND) अत्यन्त प्रशस्य गुण हैं।

## आचार्यश्री के माननीय गुरु :

आचार्य विद्यासागर जी, परमपूज्य **आचार्य ज्ञानसागर जी** के पट्ट शिष्य हैं।

आ० ज्ञानसागर जी गृहस्थावस्था में **पं० भूरामल जी छाबड़ा शास्त्री** के नाम से प्रसिद्ध थे। उन्होंने श्री स्याद्वाद महाविद्यालय वाराणसी में प्रविष्ट होकर वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय की संस्कृत साहित्य शास्त्री परीक्षा उत्तीर्ण की थी। आप आजीवन ब्रह्मचारी रहे। आपका संस्कृत भाषा का ज्ञान उच्चकोटि का था और कविता-शक्ति तथा आध्यात्मिक ज्ञान बढ़ा-चढ़ा था। संस्कृत में **जयोदय, वीरोदय, सुदर्शनोदय, भद्रोदय, दयोदय, विवेकोदय** आदि महाकाव्य ग्रन्थों की रचना आपने जैन पुराणों की कथा के आधार पर करके भगवती जिनवाणी की अनुपम सेवा की है। आपका सम्यक्त्व-सारशतक और समयसार तथा जिन-सेनाचार्य टीका का हिन्दी अनुवाद महत्त्वपूर्ण ग्रंथ है। विक्रम स० २०१६ में आपने जयपुर में श्री १०८ आ० शिवसागर जी से मुनिदीक्षा ग्रहण की थी।

वार्धक्य एवं शोकाक्रान्त शरीर को देखकर आत्मा की रत्नत्रय-निधि की रक्षार्थ आपने अपना आचार्य-पद अपने युवा-शिष्य श्री १०८ मुनि विद्यासागर जी को प्रदान कर सल्लेखना धारण की और मृत्युंजय हो गये।

आ० ज्ञानसागर जी का समाधिमरण नसीराबाद (उ० प्र०) में १ जून १९७३ को ८० वर्ष की उम्र में शान्ति एवं निराकुलतापूर्वक हुआ।

## ग्रन्थ प्रणेता आ० विद्यासागर जी :

आ० विद्यासागर जी स्व-साधना के साथ निरन्तर ज्ञानाभ्यास में प्रवृत्त रहते है। प्रत्येक क्षण कितना बहुमूल्य है और उसका कैसे उपयोग करना चाहिए यह आचार्यश्री के सान्निध्य से सीखना चाहिए।

आपने अनेक ग्रन्थो का प्रणयन कर भगवती श्रुतदेवता की महती आराधना की है। आपके द्वारा रचित-प्रकाशित ग्रन्थ इस प्रकार है :

१—योगसार का हिन्दी पद्यानुवाद

२—इष्टोपदेश का हिन्दी पद्यानुवाद

३—समाधितन्त्र का पद्यानुवाद

४—एकीभाव स्तोत्र (मन्दाक्रान्ता छन्द में) पद्यमय अनुवाद

५—कल्याण मन्दिर स्तोत्र (वसन्ततिलक छन्द में) पद्यानुवाद

६—निजानुभव शतकम्

७—श्रमण शतकम् : सस्कृत तथा हिन्दी मे पद्यमय कृति।

८—भावना शतकम् : संस्कृत तथा हिन्दी में पद्यमय कृति (आद्यन्त यमकालंकार) इस कृति की संस्कृत टीका पं० (डॉ०) पन्नालाल जी साहित्यचार्य ने की है।

९—जैनगीता (समण सुत्तं का वसन्ततिलका छन्द मे) हिन्दी पद्यानुवाद

१०—निरंजन शतकम् (सस्कृत-द्रुतविलम्बित तथा हिन्दी बसन्ततिलक छन्द मे) पद्यमय रचना

११—कुन्दकुन्द का कुन्दन : समयसार का वसन्ततिलका छन्द में हिन्दी पद्यानुवाद

१२—मुक्तक शतकम्

१३—तीर्थ शतकम्

१४—**निजामृतपान** : अमृतचन्द्र सूरि के 'नाटक समयसार कलश' का हिन्दी पद्यानुवाद। (**प्रस्तुत प्रकाशन**)।

आचार्यश्री की लेखनी अबाधगति से निरन्तर चलती रहती है। वे सिद्धहस्त ग्रन्थ रचयिता और तत्त्वोपदेशक हैं। हमारी मनोभावना है कि वे चिरायु हो तथा उनकी लेखनी और वाणी से युग-युगो तक मानवता का उद्धार होवे।

## शिष्य परम्परा :

इस समय आचार्यश्री की शिष्य परम्परा मे निम्नलिखित साधु है :

श्री १०५ ऐलक दर्शनसागर जी

श्री १०५ क्षु० स्वरूपानन्द जी

श्री १०५ क्षु० नियमसागर जी

श्री १०५ ऐ० योगसागर जी
श्री १०५ क्षु० समयसागर जी
श्री १०५ क्षु० चारित्रसागर जी।

## वर्षा योग :

आपके चातुर्मास अब तक निम्नलिखित स्थानों में सम्पन्न हुए हैं :

१९६८ अजमेर (सोनी जी की नसिया)
१९६९ अजमेर (केशरगंज)
१९७० किशनगढ़ रैनवाल (राज०)
१९७१ मदनगंज, किशनगढ़
१९७२ नसीराबाद (उ० प्र०)
१९७३ ब्यावर (राजस्थान)
१९७४ अजमेर (सोनी जी की नसिया)
१९७५ फिरोजाबाद (उ० प्र०)
१९७६ कुण्डलपुर (दमोह) म० प्र०
१९७७ कुण्डलपुर (दमोह) म० प्र०
१९७८ रेशदीगिरि (नैनागिरि)
(छतरपुर, म० प्र०)

## महातपस्वी :

स्व० आ० ज्ञानसागर जी से विद्या-व्रत दीक्षित आ० विद्यासागर जी लोकैषणा से सर्वथा दूर, विशाल संघ के आडम्बर से रहित तथा विद्याओं के अगाधसागर में निरन्तर अवगाहन करते हैं। साधु की चर्या के सावधानीपूर्वक पालनकर्ता वे जन-जन की श्रद्धा के आस्पद हैं। वस्तुत वे परीषहजयी महान् तपस्वी हैं। उनके चरणारविन्दों में कोटिश: नमन।

## सौभाग्य इस प्रान्त का :

बुन्देलखण्ड की ओजस्विनी वसुन्धरा को आचार्यश्री के तीन वर्षा-योग प्राप्त करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ है। निश्चित ही यह इस प्रान्त का सौभाग्य ही है। अपूर्व पुण्य के उदय से हम सबने अनेक बार इस महान् तपस्वी के दर्शन और प्रवचन का लाभ प्राप्त किया है। उनके दर्शन से जिस अद्भुत सुख-शान्ति की उपलब्धि होती है वह वर्णनातीत है—गूंगे की मिठाई की तरह—केवल अनुभवगम्य है। उनकी वाणी में अभूतपूर्व शक्ति है—एक प्रकार का जादू है। उनके द्वारा पथभ्रान्त-भव-भ्रमण-भीरुजनों को सदा पथप्रदर्शन प्राप्त होता रहे, यही मनोकामना है।

## निजामृतपान का प्रकाशन :

गतवर्ष अतिशय क्षेत्र पटेरिया जी (गढ़ाकोटा, जिला सागर, मध्य प्रदेश) के वार्षिक

मेलूर से अपने साथियों सहित वापस लौट रहा था कि मार्ग में विदित हुआ कि आचार्यश्री ससंघ दमोह से प्रस्थित होकर बांसा-तारखेड़ा में विराजमान है। यद्यपि रात्रि हो गयी थी, पुनरपि आचार्यश्री और संघस्थ साधुओं के दर्शन हेतु हम लोग बांसा-तारखेड़ा के जैन मन्दिर में पहुंचे। पूज्यश्री के दर्शन किये। उसी दिन उन्होंने **"निजामृतपान"** के लेखन का शुभारम्भ किया था और दिनांक १६-११-७८ को जब हम लोग कुण्डलपुर जी क्षेत्र पर पहुंचे, आचार्यश्री के दर्शन कर जिज्ञासु भाव से उनके निकट बैठ गये। आचार्यश्री की प्रसन्न-सौम्य-मुद्रा के बीच उनकी मन्द मुस्कान को सहज ही समझा जा सकता है। मेरे पूछने पर आचार्यश्री ने कहा—जिस दिन इस ग्रन्थ का लेखन प्रारम्भ किया था **उस दिन तुम सामने थे और आज जब इसे पूर्ण कर रहा हूं—तब भी तुम सामने हो**। आचार्यश्री की वाणी सुनकर हम सब अत्यन्त प्रमुदित हुए। प्रमुदितहृदय से हमने आचार्यश्री से विनय की कि यह ग्रन्थ प्रकाशन हेतु हमें प्रदान कर दीजिए। **श्री भागचन्द्र इटोरया सार्वजनिक न्यास दमोह** की ओर से इसका प्रकाशन करेंगे। यद्यपि अनेक बड़े नगरों के सम्पन्न-सज्जनों की ओर से "निजामृतपान" के प्रकाशन की प्रार्थनाएं आचार्यश्री के समक्ष प्रस्तुत हो चुकी थी। पुनरपि प्रकाशनार्थ उक्त कृति हमे प्रदान करने की स्वीकृति आचार्यश्री ने प्रदान की। कुछ ही दिनों में हम, श्री भागचन्द्र इटोरया, सार्व० न्यास के अध्यक्ष श्री जयकुमार जी इटोरया एवं मन्त्री श्री वीरेन्द्र कुमार इटोरया, दमोह जैन पंचायत के मन्त्री लक्ष्मीचन्द्र जी सेठ, जैन प्रगतिशील परिषद के अध्यक्ष श्री बाबूलाल जी पलन्दी तथा हमारे अभिन्न मित्र श्री गुलाबचन्द्र जी असाटी आचार्यश्री की सेवा में पाण्डुलिपि प्राप्त करने के उद्देश्य से पहुंचे। आचार्यश्री के करकमलों के द्वारा पाण्डुलिपि प्राप्त कर हम सभी को जिस अपूर्व आनन्द की उपलब्धि हुई, उसकी अन्यजन केवल कल्पना कर सकते है।

आ० अमृतचन्द्र सूरि विरचित **'नाटक समयसार कलश"** के पद्यानुवाद के रूप मे रचित **आचार्य श्री १०८ विद्यासागर जी महाराज** की यह कृति प्रकाशित कर हम, हमारे सभी साथी तथा **श्री भागचन्द्र इटोरया सार्वजनिक** न्यास और **जैन प्रगतिशील परिषद् के सदस्यगण** अत्यन्त गौरव की अनुभूति कर रहे है।

आचार्यश्री का शुभाशीष हमे सदा प्राप्त रहे और हम 'जिन शासन' की प्रभावना हेतु सदैव सचेष्ट रहें, यही भावना सदैव भाते है।

### आभार प्रदर्शन :

**"निजामृतपान"** की पाण्डुलिपि प्राप्त कर उसकी प्रेस कापी तैयार करके "नाटक समयसार कलश" (मूल पद्यो) के साथ उसे जोडना निश्चित ही एक दुरूह और श्रमसाध्य कार्य था, इस कार्य को मनोयोगपूर्वक किया है श्री गुलाबचन्द्र जी असाटी ने। वस्तुत उनकी श्रम-साधना से हमारा कार्य अत्यधिक सुकर हो गया। **सम्पादन कार्य** मे सर्वश्री डॉ० प्रेम चन्द्र जी जैन (प्राध्यापक राजनीतिशास्त्र) दमोह, डॉ० कस्तूरचन्द्र जी 'सुमन' बांसा-तारखेड़ा तथा सुधीर सांधेलीय, श्री बाबूलाल जी पलदी, श्री लक्ष्मीचन्द्र जी सेठ, श्रीमती सरोज सांधेलीय आदि ने यथेष्ट सहयोग प्रदान किया है। अतः इन सभी के प्रति कृतज्ञता ज्ञापित करना अपना प्राथमिक दायित्व समझता हू।

इस ग्रन्थ के शीघ्र प्रकाशन हेतु निरन्तर सचेष्ट श्री **जयकुमार जी इटोरया साधुवाद के अधिकारी हैं।** वे श्री भागचन्द्र इटोरया सार्वजनिक न्यास के अध्यक्ष हैं। **ट्रस्ट के मंत्री श्री वीरेन्द्र कुमार** इटोरया तथा न्यासी श्री निर्मलकुमार जी इटोरया की गहरी दिलचस्पी ने ट्रस्ट को अनेक लोकोपकारी कार्यों मे प्रवृत्त किया है। ऐसे महत्त्वपूर्ण प्रकाशन किसी ट्रस्ट की ओर से होना बहुत प्रशंसनीय कार्य है। मैं ट्रस्ट के अध्यक्ष, मन्त्री तथा अन्य सभी न्यासियों को उनकी समझबूझ और कार्यशैली के लिए साधुवाद देकर अभिनंदन करता हूँ।

मूल में यह कृति **जैनेन्द्र प्रेस** ललितपुर से प्रकाशित होना थी किन्तु समय की अल्पता और कार्य की अधिकता के कारण यह दिल्ली के **अंकित प्रिंटिंग प्रेस** से मुद्रित हुई है। यह भी ललितपुर की शाखा प्रेस है। मुद्रण कार्य तत्परता से सम्पन्न हुआ। अतः इसके संचालक **श्री प्रदीप भाई** को अनेकानेक धन्यवाद। इस अवसर पर पुस्तक को शीघ्र प्रकाशित करा देने की योजना के प्रस्तोता चि० ऋषभ जैन (ललितपुर) को भूल पाना कम से कम मेरे लिए संभव नही है। उन्हें अनेक मंगल कामनाएँ।

अन्त में भगवान् जिनेन्द्र देव एवं आ० विद्यासागर जी के प्रति बारंबार वन्दना करते हुए यह कृति सभी के लाभार्थ प्रस्तुत कर रहा हूँ। परमपूज्य आचार्यों की वाणी संत्रस्त मानवता का संरक्षण करे, इसी मनोभावना के साथ—

**न्यास निदेशक तथा सम्पादक :**



(डॉ० भागचन्द्र जैन "भागेन्दु")
**अध्यक्ष-संस्कृत विभाग,**
शासकीय स्नातकोत्तर महाविद्यालय
**दमोह (म० प्र०)**

दमोह, म० प्र०।
अक्षय तृतीया पर्व
वीर नि० सं० २५०५
दि० २९-४-७९ ई०

॥ णमो लोए सव्व साहूणं ॥

# प्रकाशकीय

ज्ञान—रत्नाकर और विनम्रता की मूर्ति, परम तपस्वी **आचार्य श्री १०८ विद्यासागर जी** महाराज द्वारा रचित **"निजामृतपान"** का प्रकाशन करते हुए हमें अत्यधिक गौरव का अनुभव हो रहा है।

आचार्यश्री बीसवी शताब्दी के युगपुरुष महान्-दार्शनिक अनुपम सन्त हैं। आबाल-वृद्ध सभी की श्रद्धा के केन्द्र है। वे ऐसे वाग्मी है जो सदैव निजी समयसारमय सरस सत्ता का रसास्वादन करते हैं। महान् रत्नत्रय निधि की आराधना में एक साथ परम पुरुषार्थी, श्रमणत्व के प्रतिनिधि-प्रतिपादक लोकोपकारी आचार्यश्री के प्रति श्रद्धावनत हम उनके दीर्घ जीवन की कामना करते हैं।

• **श्री भागचन्द्र इटोरया सार्वजनिक न्यास** अपनी प्रकाशन-शृंखला में **तृतीय पुष्प** के रूप में **आचार्य श्री की यह कृति** प्रकाशित कर श्रद्धाभिभूत कृतकृत्य है।

**"निजामृतपान"** का प्रकाशन इस न्यास के माध्यम से इतना सुकर नही होता यदि स्व० श्री भागचन्द्र जी इटोरया के घनिष्ठमित्र, सहकर्मी एवं हमारे न्यास के सम्माननीय निदेशक **डॉ० भागचन्द्र जी जैन** "भागेन्दु" अध्यक्ष संस्कृत विभाग शासकीय स्नातकोत्तर महाविद्यालय दमोह का मार्गदर्शन एवं सहयोग हमें नही मिलता। आदरणीय डॉ० सा० भाषा, साहित्य, दर्शन, संस्कृति, इतिहास, एवं पुरातत्त्व के अधिकारी विद्वान् तो है ही; हमारे अत्यधिक आत्मीय भी हैं। आचार्यश्री से पाण्डुलिपि प्राप्त करने एवं उसे सुसम्पादित कर वर्तमान रूप देकर और महत्त्वपूर्ण प्राक्कथन लिखकर उन्होंने जो महनीय श्रम किया है तदर्थ यह न्यास डॉ० सा० का कृतज्ञ है। डॉ० सा० जैसे विद्वान् मनीषी के कुशल निर्देशन में यह न्यास अपने उद्देश्यों की पूर्ति करता हुआ विविध लोकोपयोगी कार्यों के माध्यम से निज नूतन कीर्तिमान स्थापित करेगा। ऐसी आशा है।

• इस प्रकाशन के सन्दर्भ में हमें जिन **महानुभावों का सहयोग** प्राप्त हुआ है उन सभी के प्रति आभार व्यक्त करना अपना कर्त्तव्य समझते है। ऐसे सज्जनों में जैन प्रगतिशील परिषद् के अध्यक्ष श्री बाबूलाल जी पलदी, दमोह जैन पंचायत एवं जैन प्रगतिशील परिषद् के मंत्री श्री लक्ष्मीचन्द्र सेठ, श्रीमती सरोज सांधेलीय, श्री गुलाबचन्द्र जी असाटी,

**श्री सुनील कुमार जैन** तथा डॉ० ज्ञानचन्द्र चौधरी आदि के नाम प्रथमपंक्ति में समाविष्ट हैं। अतः ज्ञात-अज्ञात सभी सहयोगियों के प्रति आभारी हूँ।

मुद्रण कार्य में **अंकित प्रिंटिंग प्रेस** दिल्ली के संचालक श्री प्रदीप जैन एवं ललितपुर के ऋषभ जैन ने जिस अभिरुचि एवं तत्परता से कार्य किया है, यह न्यास उन्हें अनेकशः धन्यवाद प्रदान करता है।

● हमें विश्वास है कि इस न्यास द्वारा प्रकाशित यह अनुपम ग्रन्थ **"निजामृतपान"** भौतिकवाद के चाकचिक्य (चकाचौंध) में उलझे वर्तमान विश्व को स्व-पर-विभेदक वैज्ञानिक दृष्टि प्रदान करेगा।

इन्हीं शुभ कामनाओं के साथ.

सविनय—

अक्षय तृतीया पर्व
वीर नि० सं० २५०५
दि० २९-४-७९ ई०

**जयकुमार इटोरया,**
अध्यक्ष,
**श्री भागचन्द्र इटोरया सार्वजनिक न्यास**
दमोह (म० प्र०)

# इस ग्रन्थ की प्रकाशिनी संस्था का परिचय

**आचार्य श्री १०८ विद्यासागर जी** द्वारा रचित **'निजामृतपान'** नामक यह **ग्रन्थ श्री भागचन्द्र इटोरया सार्वजनिक न्यास दमोह** (म० प्र०) की ओर से तृतीय पुष्प के **रूप में** प्रकाशित हो रहा है।

श्री भागचन्द्र इटोरया सार्वजनिक न्यास की संस्थापना **स्व० श्री भागचन्द्र जी इटोरया** की पवित्र स्मृति मे दिनांक **१४ जनवरी सन् २१७५ को हुई।**

**जीवन परिचय :**

स्व० श्री इटोरया जी का जीवन सम्पूर्ण जैन समाज के बिगत छह दशाब्दियों (६० वर्ष) के उत्थान-पतन, सघर्षो, आन्दोलनो, मनोवृत्तियों, साधु सस्थाओ तथा विद्वत् **समागमों** का जीता जागता इतिहास है। वे समाज के लिये जिये, समाज के लिये मरे और **मरणो-**परान्त भी समाज को जीवन, गति तथा दिशा-बोध के लिये बहुत कुछ कर गये।



स्व० श्री भागचन्द इटोरया

आज से ६६ वर्ष पूर्व—**५ जनवरी १९१३** को **दमोह** नगर मे एक निम्न मध्यम वर्गीय परिवार मे **स्व० श्री** मूलचन्द इटोरया के यहा जन्मे बालक ने अपनी **अन्तिम श्वांस** **१४ जनवरी १९७५ ई०** को तोड़कर पार्थिव शरीर **को बिदा** दी। इस बालक का नामकरण **भागचन्द्र** करते समय **यह कौन** जानता था कि यह बालक वस्तुत: सम्पूर्ण अर्थों में अपने नाम को सार्थक करेगा ! अपने अनथक पुरुषार्थ, लगन, ईमानदारी, निरतर जागरुकता एवं सच्चरित्रता के बल पर दुर्भाग्य के अनेक प्रसंगों को सौभाग्य मे परिवर्तित कर देगा। जिन्दादिली, शोषित एवं पीड़ित वर्ग के प्रति आत्मीयता, **विपरीत** परिस्थितियों के समक्ष समर्पण नही करना तथा खिलाड़ी की भावना से जिन्दगी के उतार चढ़ावो में समरसता और **अदम्य साहस जैसे** गुण उन्हें **विरासत** मे मिले थे। जैनत्व और जैन संस्कृति उनके रोम-रोम में समायी थी।

तीन वर्ष की अल्पायु से संघर्षों की जो शृंखला प्रारम्भ हुई उसने आगामी ६० वर्षों में रूप तो अवश्य अनेक बदले, परन्तु उनका क्रम भंग नही हुआ। हर संघर्ष उनके व्यक्तित्व को निरन्तर निखारता गया, उन्हें ताजगी देता रहा, उनमें नये-नये संघर्षों से मुकाबला करने की क्षमता प्रदान करता गया।

**पुरुषार्थी भागचन्द्र** ने श्रम और सदाचरण को सदैव प्राथमिकता दी। पान की पेटी से जिसने आजीविका का साधन आरम्भ किया, जीवन के विविध सोपानों मे उत्तरोत्तर उत्कर्ष

कर वही अनेक बड़े-बड़े प्रतिष्ठानों का संचालक बना। **दान और दया की वृत्ति सदैव सर्वोपरि रही। राष्ट्र एवं समाज की सेवा करने तथा पाखण्ड और कुरूढ़ियों के उन्मूलन की प्रखरभावना सदैव पल्लवित पुष्पित होती रही।**

**उनके व्यक्तित्व के विकास में** महात्मा गांधी, सुभाषचन्द्र बोस, श्री गणेश प्रसाद जी **वर्णी** महाराज, ब्र० शीतल प्रसाद जी, बैरिस्टर चम्पतराय जी, पं० परमेष्ठीदास जी न्यायतीर्थ, पं० बंशीधर जी व्याकरणाचार्य आदि का निकट सम्पर्क और प्रभाव स्पष्ट प्रतिबिम्बित हुआ।

स्व० श्री इटोरया जी ने अनेक संस्थाओ के माध्यम से बाल विवाह, **वृद्ध विवाह अनमेल** विवाह, उपजातियो में भेदभाव, मरण भोज, **बाह्याडम्बर** और बहुव्यय साध्य प्रदर्शनों आदि समाज तथा राष्ट्र मे व्याप्त कुरूढ़ियों के उन्मूलन के लिये भरपूर आन्दोलन चलाये। वे उपासकों की सख्या बढ़ाने के पक्षधर थे। अनावश्यक मदिरो और मूर्तियो के निर्माण का उन्होंने आजीवन विरोध किया। विद्यालयों की कमी की ओर समाज का ध्यान सदैव आकर्षित किया। वे समाज की उस नासमझी पर क्षुब्ध थे जो अपने बच्चो को अशिक्षित ही छोड़कर गजरथ जैसे खर्चीले आयोजनो पर धन का अपव्यय करती हैं। **वे गजरथ की तुलना मे विद्यारथ के पक्षपाती थे।** अनेक शिक्षा संस्थाएं, तीर्थक्षेत्र, प्रकाशन संस्थाएँ और जरूरतमन्द समाज उनके योगदान से समुन्नत हुए।

वे **विराट मानवता की सेवा को ही सच्चा धर्म** मानते थे। **धर्म, धार्मिकजन एवं धर्मायतनों की रक्षा** एव **सत्साहित्य का प्रकाशन और वितरण** करना-कराना अपना प्राथमिक दायित्व मानते थे। जीवन के प्रत्येक क्षेत्र मे उच्च नैतिक मूल्य प्रतिष्ठित करना उनका जीवन था। वे भीतरी और बाहरी पवित्रता में विश्वास रखते थे। उनमें अद्भुत वाक्पटुता थी और अकाट्यतर्क प्रस्तुत करते थे। उन्होने निरन्तर कठिन श्रम, ईमानदारी, उच्च आदर्श एवं क्रान्तिकारी प्रगतिशीलता के मार्ग को सदैव स्वीकार किया। ऐसा अनुभव होता है कि वे व्यक्ति नही सस्था थे। प्रसन्नता है कि उनके परिवारजनो में भी वैसी ही प्रवृत्तियां प्राप्त होती हैं।

स्व० श्री भागचन्द्र जी इटोरया के **देहावसान पर** श्मशान भूमि मे ही सहस्रों **सम्भ्रान्त** नागरिको की उपस्थिति मे इटोरया--परिवार के वरिष्ठ सदस्य **श्री जयकुमारजी इटोरया** ने स्व० इटोरया जी की गतिविधियो और प्रवृत्तियो को यथावत् निरन्तर रखने तथा शाश्वत् मूल्यों की प्रतिष्ठा हेतु एक न्यास की स्थापना की घोषणा की थी। वह घोषणा तुरन्त साकार हुई। न्यास स्थापित हुआ, रजिस्टर्ड हुआ और लोक कल्याणकारी विभिन्न गतिविधियों में संलग्न है।

अब तक इस न्यास ने निम्न प्रकार की गतिविधियां सम्पन्न की है—

छात्र वृत्तियों, शोध वृत्तियों तथा शोध ऋणों का वितरण,

विभिन्न प्रतिभाओं को प्रोत्साहन, उनका सम्मान, पदक तथा वैजयन्ती(शील्ड) प्रदान करना, नेत्र शिविरों मे चश्मे तथा दवाओ का वितरण, बाढ़, तूफान आदि प्राकृतिक विपदाओं पर सहायता, पुरातन मन्दिरो की सुरक्षा और तीर्थ क्षेत्रों के विकास—समुन्नयन हेतु सहयोग, सत्साहित्य का वितरण तथा प्रकाशन, जरूरतमन्द व्यक्तियों को वस्त्र, पुस्तक, औषधि का दान, विद्यालयो को आहारदान तथा अनेक शिक्षाप्रद भव्य समारोहो का आयोजन आदि।

**इस न्यास की संचालन समिति** इस प्रकार है—

**अध्यक्ष** : श्री जयकुमार इटोरया

**मंत्री** : श्री वीरेन्द्र कुमार इटोरया

**निदेशक** : डॉ० भागचन्द्र जैन "भागेन्दु"

**कार्यकारिणी सदस्य**—सर्वश्री प्रेमचन्द्र इटोरया,
श्री विजय कुमार इटोरया, एव
श्री निर्मल कुमार इटोरया।

● हमारी मनोकामना है कि यह ट्रस्ट इसी प्रकार गतिशील रहकर श्रमण-सस्कृति तथा मानवता की सच्ची सेवा करे।

● **इस न्यास के कार्य तथा कार्य शैली अन्यों के लिए प्रेरणा स्रोत बने; ऐसी भावना है।**

● 'निजामृतपान' के प्रकाशन तथा सार्वजनिक प्रवृत्तियों के सचालन के लिये न्यास को अनेकानेक धन्यवाद।*

**—सरोज सांधेलीय**

---

* इस आलेख के प्रणायन में डॉ० भागचन्द्र जैन 'भागेन्दु' द्वारा लिखित पुस्तक "श्री भागचन्द्र इटोरया : एक प्रेरक व्यक्तित्व" से पर्याप्त सहायता प्राप्त हुई है। तदर्थ लेखक आभारी है।

करती है। विरोध में बोध कहाँ ? बोध बिना शोध कहाँ ? विरोध तो अज्ञान का प्रतीक, अन्धकार !! ओ ! नयन-गवाक्षों-से फूटती हुई, अबाधित ज्योति किरण मेरी ओर चाँदी की पतली धार सी आ रही है। सानन्द आसीन है, सत्तागत अनन्तानुबन्धी-सर्प !! कंदर्प-दर्प से पूरा भरा है। ज्ञान ज्ञेय का सहज सम्बन्ध हुआ। शुद्ध-सुधा और विष का संगम हुआ। यह ज्ञान के लिए अपूर्व अवसर है। ज्ञान न तो दुखित हुआ न सुखित हुआ। किन्तु यह सहज विदित हुआ, कि ध्यान ध्येय-सम्बन्ध से भी ज्ञेय-ज्ञायक सम्बन्ध महत्त्वपूर्ण है। पूर्ण है। सहज है। कोई तनाव नहीं इसमें केवल स्वभाव है भावित भाव है। ध्येय एक होता है जब ध्यान में ध्येय उतरता है तब ज्ञान सकीर्ण होता है। ससीम होता है। संकुचित-ज्ञान अनंत का मुख छू नहीं सकता। अतः ज्ञान प्रवाहित होता हुआ, अनाहत बहता हुआ जा रहा है। सहज अपनी स्वाभाविक गति से। अद्भुत है। अननुभूत है विकार नही निर्विकार है, तप्त नहीं, क्लान्त नहीं, तृप्त है, शान्त है। जिसमें नहीं ध्वान्त है। जीवित है जागृत भी नितान्त है, अपने में विश्रान्त है। यह विभूति ! अविकल अनुभूति !

ऐसी ज्ञान की शुद्ध-परिणति का ही यह परिपाक है, कि उपयोग का द्वितीय पहलू, दर्शन ने अपना चमत्कार का परिचय देना प्रारम्भ किया है। अब भेद पतझड़ होता हुआ जा रहा है। अभेद की बसन्त क्रीड़ा प्रारम्भ। द्वैत के स्थान पर अद्वैत उग आया है। विकल्प मिटा, अविकल्प उठा। आर पार हुआ, तदाकार हुआ, निराकार हुआ, समयसार हुआ, वह मैं ! "मैं" मे सब, सबमे मै प्रकाश मे प्रकाश का अवतरण, विकाश में विनाश उत्सर्गित होता हुआ, सम्मिलित होता हुआ, सत् साकार हो उठा, आकार मे निराकार हो उठा। इस प्रकार उपयोग की लम्बी यात्रा "मत् त्वत् और तत् को चीरती हुई, पार करती हुई, आज !!! सत् मे विश्रान्त है। पूर्ण काम है। अभिराम है। हम नही, तुम नहीं, यह नही, वह नही, मैं नहीं, तू नहीं। सब घटा, सब पिटा, सब मिटा, केवल उपस्थित सत् ! सत् ! सत् ! सत् ! सत् है ! है ! है ! है !

ज्ञात से अज्ञात की ओर जाने के लिए भगवत् कुन्द कुन्द आचार्य कृत समयसार, पथ एवं पाथेय का कार्य करता है। इसका आश्रय लेकर ही सत्-पथ-पथिक, ध्रुव-बिन्दु की ओर गन-मान होता हुआ, समुचित समय पर कृत्य-कृत्य हो जाता है, सत्य तथ्य पाता है। ऐसे अपूर्व ग्रन्थराज समयसार के ऊपर, सर्वप्रथम अमृतचन्द्र सूरिजी ने आत्म-ख्याति-नामक बृहत् सस्कृत टीका का आविर्भाव किया। जो अपने-आपमे एक अनुपम निधि है। मैने जब इसका अवलोकन किया, तब भाषा की गहनता का पूर्ण परिचय मिला। और साथ साथ अनुपम पदलालित्य ने मन को मोहित किया। इसी पदलालित्य ने इस कृति का बार बार अवलोकन कराया। फलस्वरूप विषय विदित हुआ, अवगत हुआ, आत्म से सहज संगम हुआ।

## सयमसार — नाटक-समयसार

हम भाषा के माध्यम से, मन में उठते हुए विचारों को दूसरों तक सहज एवं स्पष्ट रूपेण भेज सकते हैं। इसी प्रकार ग्रन्थ के गूढ़तम विषयों को, टीकाओं, भाष्यों एवं अनुवादों के माध्यम से अवगत करा सकते है। किन्तु भाव स्पष्ट करने की पद्धति भिन्न-भिन्न हो



# चेतना की गहराई में

परम पूज्य आचार्य गुरुवर श्री १०८ ज्ञानसागर जी के पुनीत सानिध्य में, पूज्य जयसेनाचार्यकृत सुगम-सरस-समरस-पूरित-तात्पर्य वृत्ति के माध्यम से, ग्रन्थराज समय-सार का रसास्वादन करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। तदुपरान्त पूज्य-अमृतचन्द्र सूरिकृत आत्म-ख्याति को देखने की मन मे अभिरुचि हुई। गुरु महाराज श्री के चरणों में सविनय भावना अभिव्यक्त की। उदार हृदय वाले, करुणा से ओत-प्रोत, वात्सल्य की साकार मूर्ति गो-माता जैसे बछड़े को स्तन पिलाती है, वैसे ही गुरुवर ने मुझे इस अपूर्व अध्यात्मरस से परिपूरित, सहज शान्त सुख का निधान, आत्म-ख्याति टीका का रसास्वादन कराया ! फलस्वरूप आत्म-ख्याति आत्म-सात हुई। चेतना की लीला ज्ञात हुई। तप्त था, तृप्त हुआ, क्लान्त था, शान्त हुआ, मेरा आत्मा तुष्ट हुआ, पुष्ट संपुष्ट हुआ। निरन्तर अभय की अनुभूति के साथ निराबाध ! यत्र-तत्र-सर्वत्र स्वतंत्र यात्रा कर रहा हूँ। एकाकी यात्री !

स्वयं को अवगाहित कर रहा हूँ। अतल, अगम सत् चेतना की गहराव में, मस्तक के बलपर, दोनो हाथो से, नीचे के नीर को, चीरता हुआ, चीरता हुआ, ऊपर की ओर फेंकता हुआ, फेंकता हुआ, जा रहा हूँ, आर-पार होने जा रहा हूँ ! अपार की यात्रा करने जा रहा हूँ। पथ मे कोई आपत्ति नही है, आपत्ति की सामग्री अवश्य, ऊपर नीचे, आगे पीछे बिछी है किन्तु अभी कोई ओर-छोर दृष्टि में नही आ रही है। शोर भी तो नहीं !! चारों ओर मौन का साम्राज्य ! विस्तृत-वितान ! बस ! सब कुछ स्वतंत्र अपनी अपनी सत्ता को संजोए हुए सहज-सलील समुपस्थित ! परस्पर में किसी प्रकार की टकराव नही, लगाव के भाव नही, अपनी अपनी ठहराव में। अपने अपने संवेदन। अपने अपने भाव। परसे भिन्न, अपने से अभिन्न !

निरभ्र-आकाश मण्डल में उडुगण की भाँति ज्ञानादि उज्ज्वल उज्ज्वल गुण-मणियाँ अवभासित हैं, अवलोकित है। आलोक का परिणमन यहाँ घनीभूत प्रतीत होता है। लो यहीं पर मिथ्यात्वरूपी मगर-मच्छ से भी साक्षात् कार !! किन्तु उधर से आक्रमण नहीं, कटाक्ष नहीं, संघर्ष के लिए कोई आमन्त्रण भी नहीं। अनंतकारों से निष्पन्न उसका शरीर है। कठोरता का शुद्ध परिणमन; कठोरता की यह चरम सीमा है पर ! मृदुता का विरोध नहीं

सकती है। कोई लेखक गद्य के, कोई पद्य के कोई उभय-नाटक (चम्पू) के माध्यम से ग्रन्थ के आशय को उद्‌घाटित करते हैं।

प्रासंगिक समयसार पर लिखी गई, आत्म-ख्याति टीका भी नाटक-पद्धति का अनुकरण करती है। जो विश्व का प्रथम संस्कृत नाटक काव्य, माना जा सकता है। अतः इस नाटक काव्य के अंतर्गत आई हुई २२८ भिन्न-भिन्न कारिकाओं का (काव्यों का) पृथक् रूपेण संकलन कर ग्रन्थ का रूप देना नाटक-काव्य-प्रणाली को समाप्त-लुप्त करना है। जो इष्ट नहीं है। तथापि हमने इन कारिकाओं का पृथक् जो पद्यानुवाद किया है, उसका कारण भिन्न है। उसका स्पष्टीकरण यहीं आगे करेंगे।

आचार्य कुन्द-कुन्द की तीन रचनाएँ बहुत प्रौढ़ मानी जाती हैं। एक प्रवचनसार, दूसरा पंचास्तिकाय, तीसरा समयसार। इन्ही तीन रचनाओं पर पूज्य अमृतचन्द्र सूरिजी ने विषद संस्कृत टीकाएँ लिखी हैं। जो भाषा की दृष्टि से बहुत क्लिष्ट बन पड़ी हैं, और शब्दान्वयी नहीं होने से प्रत्येक पाठक की, मूल तक गति नहीं हो पाती। किन्तु इन्हीं समय-सार आदि पर, पूज्य जयसेन आचार्यकृत टीकाएँ, जो शब्दान्वयी है, उपलब्ध होती हैं। अतः सुगम सरस होने से मूल ग्रन्थो की कली-कली खोलती हैं। कुन्द-कुन्द से परिचय कराती हैं। किन्तु एक विशेष ध्यान देने की बात यह है, कि, इन उभय टीकाओं में मूल गाथाओं की संख्या समान नहीं मिलती! पूज्य आ० अमृतचन्द्र की टीकाओं में कम और आचार्य वर्य जयसेन जी की टीकाओ में अधिक। (बहुत कुछ विचार करने के उपरान्त भी रहस्य खुल नहीं रहा था) किन्तु जब प्रवचन-सार की चूलिका का अवलोकन कर रहा था, उस समय एक विशेष प्रसग पर ध्यान गया, वह प्रसंग है "स्त्री-मुक्ति निषेध का"। वहाँ पर एक साथ १०-१२ गाथाएं छूटी है जिन पर आ० अमृतचन्द्र सूरिजी की टीका उपलब्ध नहीं होती। जब कि उन सब प्रासंगिक गाथाओं की टीका आ० जयसेन जी ने लिखी है। ज्ञात होता है कि, आ० अमृतचन्द्र जी को स्त्री मुक्ति निषेध का प्रसंग इष्ट प्रतीत नहीं होता। आगे जाकर उभय टीकाओं की समाप्ति पर क्रमशः दो प्रशस्तियाँ भी मिलती हैं। अमृतचन्द्र सूरिकृत टीका सम्बन्धी जो प्रशस्ति लिखी गई है, उसकी काष्टा संघ की परम्परा का ज्ञान कराया गया है, और जयसेन आचार्यकृत टीका की प्रशस्ति में मूल-संघ की परंपरा का ज्ञान कराते हुए, आ० श्री जयसेन जी को मूल संघ के अंतर्गत माना गया है। इस प्रकार उभय प्रशस्तियों से ज्ञात होता है, कि श्री जयसेन आचार्य जी मूल संघ के और अमृतचन्द्र सूरिजी काष्ठा संघ के सिद्ध होते हैं। टीकागत गाथाएँ कम बढ़ क्यो? इस विषय की गवेषणा ने मुझे संघ का निर्णय कराया। इससे एक नवीन विषय उपलब्ध हुआ।

मनोगत भावों को भाषा का रूप देना तो कठिन है ही, उन्हें लेखबद्ध करना उससे भी कठिन है। किन्तु भाषा को काव्य के साँचे में ढालना तो कठिन से कठिनतर कार्य है। प्रत्येक लेखकों में काव्य-कला प्राप्त नहीं होती। काव्य-कला-निष्णान्त-लेखनी से, काव्य के नियमों का उल्लंघन किये बिना, भाषा एक विशेष लय में डूबती जाती है। और वहीं काव्य बनता है। श्रव्य बनता है। सामान्यतः पद्यात्मक रचना को ही काव्य यह संज्ञा प्राप्त है। किन्तु काव्य का यह सही लक्षण नहीं है। कवेः कृतिः काव्यम्। कवि की प्रत्येक कृतियाँ काव्य हैं। चाहे गद्य हो, चाहे पद्य, वह काव्य है। जिससे पर्याप्त-मात्रा में लय-ध्वनियां फूटती हों। आत्म-ख्याति भी एक अनुपम काव्य है। जो अध्यात्म रस से भरपूर है।

इस काव्य में, नाटक की पद्धति होने से, प्रत्येक अधिकार में कुछ पद्य-काव्य भी हैं। जो काव्य-रसिक-पाठक के चंचल मन को अविचल बनाते हैं, और अध्यात्म की गहराइयों में सहज ही ले जाते हैं। उन पद्य काव्यों की संख्या २८८ हैं। इन्हीं का संकलन आज वर्तमान में कलशा के नाम से ख्याति प्राप्त है। किन्तु ये काव्य भिन्न-भिन्न छन्दों-बन्धनों से अलंकृत हैं। कहीं अनुष्टुप/आर्या, द्रुतविलंबित आदि छन्द हैं, तो कहीं मन्दाक्रान्ता शार्दूल, शिखरिणी, बसंततिलका, स्रग्धरा, मालिनी आदि छन्द है। इससे यह भी ज्ञात होता है, कि आचार्य श्री को केवल छन्द शास्त्र का ही ज्ञान नहीं, अपितु उन पर पूर्ण अधिकार भी है।

## लयात्मक काव्य का (अनुकान्त) आविष्कार

कुछ दिनों तक इस कलशा का प्रतिदिन पाठ भी किया करता था। फलस्वरूप कुछ काव्य कण्ठस्थ भी हुए थे। किन्तु १८८वाँ काव्य, जिसमें यद्यपि लय की धारा प्रवाहित है, कण्ठस्थ होना तो दूर रहा, किन्तु कण्ठ को ही पकड़ने लगा, लगा मुझे, इस काव्य में अवश्य दोष है। या मुझे इस छन्द का ज्ञान नहीं है। प्रचलित सभी छन्द शास्त्रों को छाना। किन्तु जाना नहीं गया, कि यह कौन-सा छन्द है। तब भिन्न-भिन्न संस्थाओं से प्रकाशित समयसार का एवं कलशा का अवलोकन करना प्रारम्भ किया। किन्तु कुछ भी हाथ नही लगा। एक दिन निर्णयसागर मुद्रणालय से मुद्रित-प्रथम गुच्छक का अवलोकन कर रहा था। तब प्रासंगिक काव्य को संख्या-क्रम में तो स्थान मिला था, परन्तु इस काव्य के सम्मुख-प्रश्नार्थक चिह्न अवश्य लगा था। तब लगा कि इस काव्य में कुछ-ना-कुछ रहस्य अवश्य है। इसी वर्षायोग की बात है, सिद्ध क्षेत्र-नयनागिरि पर, डा० पन्नालाल साहित्याचार्य जी से भी इस काव्य के सम्बन्ध में चर्चा हुई। आपने भी यही कहा, कि आज तक इसके सम्बन्ध में कुछ निर्णय नहीं हुआ, कि यह गद्य है या पद्य, और कुछ ऐसे ही प्रकरण हरिवंश आदि पुराणों में भी उपलब्ध होते है। पंडित जी के विचार-सुनकर और भी अभिरुचि बढ गई, कि, इस काव्य के सम्बन्ध में सही-सही निर्णय लेना ही होगा। अतः इस ओर अविरल-चिन्तन की धारा चलती ही रही। उसी का यह सुफल मानता हूँ कि आकस्मिक, गत तीन चार वर्ष पूर्व की बात स्मृति में उतर आई। वह थी, "निराला" की अनामिका और तार-सप्तक संकलित एवं संपादित अज्ञेय की। इन कृतियों में भी भाषा न तो गद्य में ढली है, और न तो छन्दोबद्ध-पद्य में, सब बन्धनो से मुक्ति, स्वतन्त्र। किन्तु भाषा में उच्छृङ्खलता, स्वच्छन्दता नहीं, एक लयबद्ध-धारा में भाषा अपनी सहज गति से प्रवाहित है। यद्यपि सर्व-प्रथम इन कृतियों का हिन्दी साहित्य क्षेत्र में समादर नहीं हुआ, तथापि नूतन-आविष्कार होने से दिनों दिन, लोकप्रियता बढ़ती गई। और ये कृतियाँ विशेष सम्मानित है इसीलिए निराला आदि कवियों को हिन्दी कवि-जगत् लयात्मक (रबड़) नूतन काव्यों के आविष्कर्त्ता स्वीकार करता है।

इससे यह पूर्ण निर्णय होता है, कि प्रासंगिक कलशा का काव्य भी सदोष नहीं किन्तु निर्दोष, एक लयात्मक काव्य है। जो हिन्दी लयात्मक काव्यों की अपेक्षा प्राचीनतम है। ऐसी स्थिति में आ. पूज्य अमृतचन्द्रजी भी संस्कृत लयात्मक काव्य के आविष्कर्त्ता हैं। अतः

केवल जैन समाज के लिए ही नहीं अपितु दिगम्बर साधुओं के लिए भी यह गौरव का विषय है।

ज्ञान आत्मा का एक अनन्य गुण है। वह आत्मा से किसी भी तरह कभी पृथक् हो नहीं सकता। उसका कार्य केवल ज्ञेय-भूत-पदार्थों को जानना। ज्ञेय-भूत-पदार्थ स्व भी हो सकता है पर भी। किन्तु समयसार में, आत्मज्ञान की प्राप्ति के लिए, ज्ञान और तद्वान ज्ञानी की स्तुति की गई है। वह ज्ञान सामान्यतः तीन प्रकार का है। शब्द ज्ञान, अर्थ ज्ञान और ज्ञानानुभूति। जैसा कि "आत्मा" इस शब्द का स्वर व्यंजन के साथ ज्ञान होना, शब्द ज्ञान है—अर्थात् इस ज्ञान के साथ अर्थ-ज्ञान और ज्ञानानुभूति का सम्बन्ध नहीं रहता। केवल तोते के समान "आत्मा" आत्मा रटना होता है। इस ज्ञान के उपरान्त, अर्थ ज्ञान होता है। जो पदार्थ के स्वरूप, लक्षण, गुणधर्म के सम्बन्ध में परोक्षरूप ज्ञान कराता है। जैसा कि आत्मा, अमूर्त है ज्ञान-दर्शन स्वभाव वाला है इत्यादि। इन दोनों ज्ञानों के साथ आत्म-पदार्थ-सम्बन्धी यथार्थ श्रद्धान तो हो सकता है, किन्तु तदनुभूति का कोई नियम नहीं है। हाँ। प्राप्त श्रद्धान के बलपर ही, उसकी यात्रा ज्ञानानुभूति लिए होगी। ऐसी ज्ञानानुभूति, जब तक परिग्रह एवं प्रमाद-दशा रहेगी तब तक केवल ग्रहस्थ को ही नहीं अपितु दिगम्बर मुनियों के लिए भी प्राप्त नहीं होगी। परिग्रह-वान् को भी यदि ज्ञानानुभूति (आत्मानुभूति) का लाभ हो जाये तो कैवल्य की प्राप्ति भी होनी चाहिए, क्योंकि कैवल्य का कारण ही ज्ञानानुभूति है। अतः ग्रहस्थ दशा में ज्ञानानुभूति मानना कैवल्य ज्ञान को प्रकारान्तर से उसी दशा में मानना है। जो महान दोष है एवं सिद्धान्त विरुद्ध।

तथापि संप्रति ऐसे भी अध्यात्म प्रेमी बन्धु हैं, जो शब्द-ज्ञान एवं अर्थ-ज्ञान भर को ज्ञानानुभूति-आत्मानुभव मानकर विषय वासना में आपाद कण्ठ डूबे हैं और बताते हैं कि विषय-वासना तो चारित्र-मोहनीय का परिणाम है। हम तो ज्ञान में व्यस्त हैं। मस्त हैं। एकान्त से उनका भी यह कहना दोषपूर्ण नहीं है, क्योंकि समयसार ही एक ऐसा ग्रन्थ है, जो अच्छे-अच्छे विद्वान भी उसके सही-सही अर्थ से भावसे वंचित रह जाते हैं। आज से वर्षों पूर्व की बात है कि समय का गहन अध्ययन करते हुए भी पं० कविवर बनारसीदासजी बिना-रस के ही रहे थे। उन्हीं के शब्दों में देखिए—

करनी को तो रस मिटो आयो न निजका स्वाद
भई बनारसी की दशा जैसो ऊँट को पाद ॥

समयसार, समयसार कलशा आदि इन ग्रन्थों में, सम्यग्दृष्टि, ज्ञानी, सम्यग्दृष्टि का भोग निर्जरा का कारण इत्यादि प्रयोगों का बाहुल्य है। अतः पाठक सहज ही यह निर्णय ले लेता है कि, सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान ग्रहस्थावस्था में भी सम्भव है। अतः पूर्वकृत-कर्मों की निर्जरा होगी ही। भोग भले, भोगते रहो, उससे कुछ होने वाला नहीं है इत्यादि। इससे विदित होता है कि पं० बनारसी परंपरा अभी अबाधित चल रही है। किन्तु बुद्धिमानों को यह विचार करना चाहिए कि भोग निर्जरा का कारण हो, तो बन्ध कारण क्या होगा? और "सम्यग्दृष्टि का भोग निर्जरा का कारण है" तो कौन से सम्यग्दृष्टि का भोग निर्जरा का कारण है? क्योंकि सुभोपयोग में आया हुआ सम्यग्दृष्टि, जब देव गुरु आदि आराध्यों की आरा-

चिंतना करता है, तब उसका भी उपयोग बन्ध का कारण है, ऐसा आगम में उल्लेख मिलता है। बात यह है कि सम्यग्दृष्टि मुनि या श्रावक के पूजन आदि आवश्यक तो बन्ध का कारण और सम्यग्दृष्टि का भोग निर्जरा का कारण, यह किस दशा में ?

बन्धुओं ! इन समयसारादि अध्यात्म ग्रन्थों में वीतराग सम्यग्दृष्टि को ही ग्रहण किया है। और वीतराग चारित्र के साथ अविनाभाव सम्बन्ध रखने वाला वीतराग विज्ञान ज्ञानानुभूति या आत्मानुभव स्वीकार किया है। अतः ये रत्नत्रय की निधियाँ अपरिग्रही निःसंग दिगम्बर मुनियों में ही उपलब्ध हो सकते हैं। और उनका जो पूर्व कर्म के उदय से अनिच्छापूर्वक पंचेद्रिय विषयों का भोग, भोगना होता है वह निर्जरा का कारण होता है। किन्तु राग पूर्वक भोग तो केवल बन्ध का ही कारण है।

अतः ग्रहस्थ दशा में राग के साथ भोगानुभूति तो सम्भव है। किन्तु ज्ञानानुभूति, उपयोगानुभूति तो त्रिकाल असम्भव। हाँ ज्ञानानुभूति या आत्मानुभूति ही उपादेय है, ऐसी भावना वह ग्रहस्थ सराग सम्यग्दृष्टि संध्याकालीन सामायिकों मे भा सकता है। कर सकता है। करता ही है। किन्तु भावना और अनुभूति इन दोनों में उतना ही अन्तर है, जितना अन्तर जल के चिन्तन में और जलपान में। अस्तु !

इसी विषय को पुष्ट एवं स्पष्ट करने वाला प्रसंग कलशा का अनुवाद देखिए—

ज्ञान[1] बिना, रट निश्चय, निश्चय निश्चयवादी भी डूबे,
क्रिया-कलापी भी डूबे, डूबे संयम से ऊबे।
प्रमत्त बन के कर्म न करते अकम्प, निश्चल शैल रहें,
आत्म-ध्यान में लीन किन्तु मुनि, तीन-लोक पे तैर रहे॥१११॥

वीतराग-विज्ञान को स्वीकार किए बिना, विषय-कषाय रूपी दल-दल में फँसे हुए, अपने आपको ज्ञानी मानने वाले, दम्भी, निश्चय-वादी, केवल निश्चय की दिन-रात रट लगाते-लगाते डूब गये अर्थात् संसार समुद्र को पार नहीं कर पाये। उसी प्रकार वीतराग-विज्ञान की भूमिका का निर्वाह करने वाला दिगम्बरत्व को स्वीकार करते हुए भी कुछ ऐसे मुनि, जो मात्र बाह्य-क्रिया-काण्ड में दिन-रात लीन है, वे भी भव-कूल-किनारा नहीं पाये। डूब गये। और संयम से भयभीत होने वाले भी संसार-सागर में डूब गये। किन्तु ख्याति-पूजा-लाभादिक की वाँछा नहीं रखने वाले, सभी प्रकार के प्रमादों से दूर, अप्रमत्तदशा का अनुभव करते हुए निर्विकल्प-समाधि में लीन, पर्वत के समान निश्चल, आत्मानुभूति के बलपर वीतरागी-ज्ञानी मुनिराज तैर रहे हैं वे संसार-सागर में अब डूब नहीं सकते।

ऐसे ही अनेक प्रसंग शुभ-चन्द्राचार्यकृत ज्ञानार्णव में भी उपलब्ध होते हैं। यथा—

रत्नत्रयमनासाद्य यः साक्षाद्ध्यातुमिच्छति।
खपुष्पैः कुरुते मूढः स वन्ध्यासुतशेखरम्॥ सम्यग्दर्शन ॥४॥

१. कलशा काव्य संख्या १११

आकाश के फूलों से वन्ध्या के पुत्र के लिए सेहरा (मुकुट) बनाने का प्रयास करने वाला जैसा मूर्ख माना जाता है; वैसा ही रत्नत्रय अर्थात् महाव्रत को स्वीकार किए बिना जो आत्म-ध्यान की इच्छा करता है वह मूर्ख माना जाता है। पुनश्च

अनिरुध्याक्षसंदोहं यः साक्षात् मोक्तुमिच्छति
विदारयति दुर्बुद्धिः स शिरसा महीधरम् ॥ इंद्रियमन प्र. ३१ ॥

इन्द्रिय-दमन किए बिना, जो व्यक्ति मोक्ष-ध्यान के फल को प्राप्त करने में उद्यत हुआ है वह उसी तरह हास्य का पात्र है जिस तरह कोई मूढ़-मति-हीन, मस्तक के बल पर पर्वत को फोड़ने में रत है। यह निश्चित है कि पर्वत के बदले में उसका मस्तक ही फूटेगा।

अतः वीतराग स्वसंवेदन, वीतरागसम्यग्दर्शन, वीतराग चारित्र शुद्धोपयोग, स्वरूपाचरण चारित्र, शुद्धज्ञान चेतना, शुद्धात्मानुभूति, निर्विकल्पसमाधि, आत्म-ध्यान आदि, इन अपूर्व निधियों का अधिकारी—स्वामी कौन हो सकता है यह गूढ़-रहस्य उद्घाटित हो, इसी भावना से कलशा पृथक्रूपेण भावानुवाद (पद्यानुवाद) किया है। किन्तु अब अनुभव कर रहा हूँ कि इन विषयों को और स्पष्ट करने हेतु कलशा पर, भले ही छोटा हो, परन्तु भाष्य नितान्त आवश्यक है! देखो!! समय पर!!! सम्भावना है!

## प्रेरणा

सर्वसेवा संघ, वाराणसी से प्रकाशित समणसुत्तम् का पद्यानुवाद जैन गीता के नाम से जो किया है, उसकी पूर्वार्द्ध की पांडुलिपी सतना में पूर्ण की। उसे देखकर स्थानीय धर्म-प्रेमी श्रीधीमान् कवि नीरज जी ने कहा कि जैनगीता को पूर्ण करने के उपरान्त हिन्दी के प्रचलित छन्द में कलशा का पद्यानुवाद हो तो एक नई चीज हम लोगों को उपलब्ध होगी। उत्तर में मैंने और कुछ नहीं कहा देखो!! समय पर जो बन जाये!! अभी तो जैनगीता पूर्ण करना है।

उसी समुचित-प्रेरणा का यह सुफल है, कि जैनगीता को सिद्ध-क्षेत्र-कुण्डलगिरि पर पूर्ण करने के उपरान्त, उसी पवित्र स्थान पर, ग्रन्थराज समयसार का भी पद्यानुवाद "कुन्द कुन्द का कुन्दन" के नाम में पूर्ण किया। और आज यह अध्यात्मरस से भरपूर कलशा का पद्यानुवाद "निजामृत-पान" के रूप में प्रस्तुत है। यह अनुवाद कहीं-कहीं पर शब्दानुवाद बन पड़ा है, तो कहीं-कहीं पर भाव निखर आया है। आशा ही नहीं अपितु विश्वास है कि "निजामृत पान" का पानकर भव्य मुमुक्षु पाठकगण भावातीत ध्यान में तैरते हुए अपने आप को उत्सर्गित पायेंगे चेतना में समर्पित पायेंगे!

यह सब वयोवृद्धि, तपोवृद्ध एवं ज्ञानवृद्ध आचार्य गुरुवर श्री ज्ञानसागर महाराज श्री के प्रसाद का परिपाक है कि परोक्ष-रूप से उन्हीं के अभय चिह्न चिह्नित-युगल कर-कमलों में निजामृत पान का समर्पण करता हुआ······

गुरुचरणारविन्दचंचरीक—

ओं शुद्धात्मने नमः — ओं निरंजनाय नमः
ओं जिनाय नमः — ओं निजाय नमः

# निजामृतपान

## मंगलाचरण

— दोहा —

### देव शास्त्र गुरु स्तवन

सन्मति को मम नमन हो, मम मति सन्मति होय ।
सुर-नर-पशु-गति सब मिटे, गति पंचम-गति होय ॥

चन्दन चन्दर-चाँदनी से जिन धुनि अति शीत ।
उसका सेवन मैं करूँ, मन वच तन कर नीत ॥

सुर, सुर-गुरु तक, गुरु चरण-रज सर पर सुचढ़ाय ।
यह मुनि, मन गुरु भजन में, निशि दिन क्यों न लगाय ?॥

### श्री कुन्दकुन्दाय नमः

"कुन्द" "कुन्द" को नित नमूं, हृदय कुन्द खिल जाय ।
परम सुगन्धित महक में, जीवन मम घुल जाय ॥

### श्री अमृतचन्द्राय नमः

"अमृतचन्द्र" से अमृत है, झरता जग अपरूप ।
पी पी मम मन मृतक भी अमर बना सुख कूप ॥

### श्री ज्ञानसागराय नमः

तरणि "ज्ञान सागर" गुरो ! तारो मुझे ऋषीश ।
करुणा कर ! करुणा करो कर से दो आशीष ॥

### प्रयोजन

"अमृत कलश" का मैं करूँ, पद्यमयी अनुवाद ।
मात्र कामना मम रही, मोह मिटे परमाद ॥

# श्रीमदमृतचन्द्रसूरिविरचिताः

## ऊँ नाटकसमयसारकलशाः ऊँ

१

नमः समयसाराय स्वानुभूत्या चकासते स्म
चित्स्वभावाय भावाय सर्वभावान्तरच्छिदे ॥

२

अनन्तधर्मणस्तत्त्वं पश्यन्ती प्रत्यगात्मनः
अनेकान्तमयी मूर्त्तिर्नित्यमेव प्रकाशताम् ॥

३

परपरिणतिहेतोर्मोहनाम्नोऽनुभावा-
दविरतमनुभाव्य व्याप्तिकल्माषितायाः ।
मम परमविशुद्धिः शुद्धचिन्मात्रमूर्त्ते-
र्भवतु समयसारव्याख्ययैवानुभूतेः ॥

४

उभयनयविरोधध्वंसिनि स्यात्पदाङ्के,
जिनवचसि रमन्ते ये स्वयं वान्तमोहाः ।
सपदि समयसारं ते परं ज्योतिरुच्चै-
रनवमनयपक्षाक्षुण्णमीक्षन्त एव ॥

५

व्यवहरणनयः स्याद्यद्यपि प्राक्पदव्या-
मिह निहितपदानां हन्त हस्तावलम्बः ।
तदपि परममर्थं चिच्चमत्कारमात्रं
परविरहितमन्तः पश्यतां नैष किञ्चित् ॥

# निजामृतपान

## नाटक समयसार कलश का पद्यानुवाद

१/१*

मणिमय मनहर निज अनुभव से झग झग झग झग करती है,
तमो रजो अरु सतो गुणों के गण को क्षण में हरती है।
समय समय पर समयसार मय चिन्मय निज ध्रुव माणिका को,
नमता मम निर्मम मस्तक, तज मृण्मय जड़मय मणिका को।।

२/२

गाती रहती गुरु की गरिमा अगणित धारे गुण गण हैं,
मोह मान मद माया मद से रहित हुए हैं ये जिन हैं।
अनेकान्तमय वाणी जिनकी जीवित जग में तब लौं हो,
रवि शशि उडुगण लसते रहते विस्तृत नभ में जब लौं हो।।

३/३

सयमसार की व्याख्या करता चाहूँ कुछ नहि विरत रहूँ,
चिदानन्द का अनुभव करता निशिदिन निज में विरत रहूँ।
मोह भाव मम बिखर बिखर कर क्षण क्षण कण कण मिट जावे,
पर परिणतिका मूल यही बस मोह मूल झट कट जावे।

४/४

स्यात पद भूषित, दूषित नहिं हैं जिन वच मुझे सुहाते हैं,
उभयनयों के आग्रह कर्दम इकदम स्वच्छ धुलाते हैं।
जिन वच रमता सकल मोह का मुनि बन वन में वमन किया,
समकित अमित "समय" लख मुनि ने शत शत वन्दन नमन किया।

५/५

निर्विकल्पमय समाधि जब तक साधक मुनिगण नहिं पाते,
तब तक उनको प्रभु का आश्रय समयोचित है मुनि गाते।
निश्चय नयमय नभ में लखते चम चम चमके चेतन ज्योत,
अन्तर्विलीन मुनिवर को पर प्रभु आश्रय तो जुगनू ज्योत।।

* टिप्पणी : पद्यानुवाद में प्रथम क्रमांक कलश के पद्य का क्रम सूचक है। तथा/का पश्चाद्वर्ती अंक पद्यानुवाद की निरन्तरता (Continuity) का ज्ञापक है।

६

एकत्वे नियतस्य शुद्धनयतो व्याप्तुर्यदस्यात्मनः
पूर्णज्ञानघनस्य दर्शनमिह द्रव्यान्तरेभ्यः पृथक् ।
सम्यग्दर्शनमेतदेवनियमादात्मा च तावानयम्
तन्मुक्त्वानवतत्त्वसन्ततिमिमामात्मायमेकोऽस्तु नः ॥

७

अतः शुद्धनयायत्तं प्रत्यग्ज्योतिश्चकास्ति तत् ।
नवतत्त्वगतत्वेऽपि यदेकत्वं न मुञ्चति ॥

८

चिरमिति नवतत्त्वच्छन्नमुन्नीयमानं
कनकमिव निमग्नं वर्णमालाकलापे ।
अथ सततविविक्तं दृश्यतामेकरूपं
प्रतिपदमिदमात्मज्योतिरुद्योतमानम ॥

९

उदयति न नयश्रीरस्तमेति प्रमाणं
क्वचिदपि च न विद्मो याति निक्षेपचक्रं ।
किमपरमभिदध्मो धाम्नि सर्वंकषेऽस्मि-
न्ननुभवमुपयाते भाति न द्वैतमेव ॥

१०

आत्मस्वभावं परभावभिन्नमापूर्णमाद्यन्तविमुक्तमेकं ।
विलीनसंकल्पविकल्पजालं प्रकाशयन् शुद्धनयोऽभ्युदेति ॥

६/६

विशुद्ध नय का विषय भूत उस विरागता का पूरा पन,
पूर्ण ज्ञान का अवलोकन औ सकल संग से सूनापन।
निश्चय सम्यग्दर्शन है वह वही निजातम है प्यारा,
वही शरण है वही शरण लूँ तज नव तत्त्वों का भारा ।।

७/७

निर्मल निश्चय नय का तब तब आश्रय ऋषि अवधारत हो,
अन्तर्जगती तल में जब तक जग मग जग मग जागृत हो।
फलतः निश्चित लगता नहिं वो मुनि के मन में मैलापन,
नव तत्त्वों में भला ढला हो चला न जाता उजलापन ।।

८/८

नव तत्त्वों में ढलकर चेतन मृण्मय तन के खानन में,
अनुमानित हैं चिर से जैसा कनक कनक पाषाणन में।
वही दीखता समाधिरत को शोभित द्युतिमय शाश्वत है,
एक अकेला तन से न्यारा ललाम आतम भास्वत है ।।

६/६

निजानुभव का उद्‌भव उरमें विराग मुनि हुआ जभी,
भेदभाव का खेद भाव का प्रलय नियम से हुआ तभी।
प्रमाण नय निक्षेपादिक सब पता नहिं कब मिट जाते,
उदयाचल पर अरुण उदित हो उडुगण गुप लुप छुप जाते ।।

१०/१०

आदि रहित है, मध्य रहित है अन्त रहित है जयवन्ता,
विकल्प जल्पों संकल्पों से रहित अवगुणों, गुणवन्ता,
इस विध गाता निश्चय नय है पूरण आतम प्रकटाता,
समरस रसिया ऋषि उर में हो उदित उजाला उपजाता ।।

११

न हि विदधति बद्धस्पृष्टभावादयोऽमी
स्फुटमुपरितरन्तोऽप्येत्य यत्र प्रतिष्ठां।
अनुभवतु तमेव द्योतमानं समंताज्ज-
गदपगतमोही भूयसम्यक्स्वभावं ॥

१२

भूतं भान्तमभूतमेव रभसा निर्भिद्य बन्धं सुधीर्यद्यन्तः
किल कोऽप्यहो कलयति व्याहत्य मोहं हठात्।
आत्मात्मानुभवैकगम्य महिमा व्यक्तोऽयमास्ते ध्रुवं
नित्यं कर्मकलङ्कपङ्कविकलो देवः स्वयं शाश्वतः ॥

१३

आत्मानुभूतिरिति शुद्धनयात्मिका या
ज्ञानानुभूतिरियमेव किलेति बुद्ध्वा। दृध्वा
आत्मानमात्मनि निविश्य सुनिः प्रकम्प-
मेकोऽस्ति नित्यमवबोधघनः समन्तात् ॥

१४

अखण्डितमनाकुलं ज्वलदनन्तमन्तर्बहिर्महः
परममस्तु नः सहजमुद्विलासं सदा।
चिदुच्छलननिर्भरं सकलकालमालम्बते
यदेकरसमुल्लसल्लवणखिल्यलीलायितं ॥

१५

एप ज्ञानघनो नित्यमात्मासिद्धिमभीप्सुभिः र्भ
साध्यसाधकभावेनद्विधैकः समुपास्यताम् ॥

## ११/११

क्षणिक भाव है तनिक काल लौं ऊपर ऊपर दिख जाते,
तन मन वच विधि हग चरणादिक जिसमें चिर नहिं टिक पाते।
निज में निज से निज को निज ही निरख निरख तू नित्यालोक,
सकल मोह तज फिर झट करले अवलोकित सब लोका लोक ।।

## १२/१२

विशुद्ध नय आश्रय ले होती स्वानुभूति है कहलाती,
वही परम ज्ञानानुभूति है वाणी जिन की बतलाती।
जान मान कर इस विध तुमको निजमें रमना वांछित है,
निर्मल बोध निरन्तर प्यारा परितः पूर्ण प्रकाशित है ।।

## १३/१३

आत्मध्यान में विलीन होकर मोह भाव का करे हनन,
विगत अनागत आगत विधि के बन्धन तोड़े झट मुनि जन।
शाश्वत शिव बन शिव-सुख पाते लोक अग्र पर बसते हैं।
निज अनुभव से जाने जाते कर्म-मुक्त, ध्रुव लसते हैं ।।

## १४/१४

चिन्मय गुण से परिपूरित है परम निराकुल छविवाली,
बाहर भीतर सदा एक सी लवणडली सी अति प्यारी।
सहज स्वयं बस लस लस लसती लसित चेतना उजयाली,
पीने मुझको सतत मिले बस ! समता रस की वह प्याली ।।

## १५/१५

ज्ञान सुधा रस पूर्ण भरा है आतम नित्य निरन्जन है,
यदपि साध्य साधकवश द्विविधा तदपि एक मुनिरंजन है।
ऋद्धि सिद्धि को पूर्ण वृद्धि को यदि पाने मन मचल रहा,
स्वातम साधन करलो, करलो चंचल मन को अचल अहा ।।

१६

दर्शन ज्ञान चारित्रैस्त्रित्वादेकत्वतः स्वयम् ।
मेचको मेचकश्चापि सममात्मा प्रमाणतः ॥

१७

दर्शनज्ञानचारित्रैस्त्रिभिः परिणतत्वतः ।
एकोऽपि त्रिस्वभावत्वाद्व्यवहारेण मेचकः ॥

१८

परमार्थेन तु व्यक्तज्ञातृत्वज्योतिषैककः ।
सर्वभावान्तरध्वंसि स्वभावत्वादमेचकः ॥

१९

आत्मनश्चिन्तयैवालं मेचकामेचकत्वयोः ।
दर्शनज्ञानचारित्रैः साध्यसिद्धिर्न चान्यथा ॥

२०

कथमपि समुपात्तत्रित्वमप्येकताया
अपतितमिदमात्म ज्योतिरुद्गच्छदच्छम् ।
सततमनुभवामोऽनन्तचैतन्यचिह्नम्
न खलु न खलु यस्मादन्यथा साध्यसिद्धिः ॥

१६/१६

द्रव्य दृष्टि से निरखो आतम एक एक आकार बना,
पर्यय दृष्टी बनती दिखता अनेक—नैकाकारतना।
चंचलमन में वही उतरता विद्यादृगव्रत धरा हुआ,
दिखता समाधिरत मुनियों को सचमुच चिति से भरा हुआ ।।

१७/१७

दृग-व्रत बोधादिक में साधक नियम-रूप से दलता है,
पल पल, पग पग आगे बढ़ता अविरल शिवपथ चलता है।
एक यद्यपि वह तदपि इसी से बहुविध स्वभाव धारक है,
इस विध यह व्यवहार कथन है कहते मुनि व्रत पालक हैं ।।

१८/१८

पूर्ण रूप से सदा काल से व्यक्त पूर्ण है उचित रहा,
ज्ञान-ज्योति से विलस रहा एक आप से रचित रहा।
वैकारिक वैभाविक भावों का निज आतम नाशक है,
इसीलिये वह माना जाता एक भाव का शासक है ।।

१९/१९

एक स्वभावी नैकस्वभावी द्रव्य गुणों से खिलता है,
ऐसा आतम चिन्तन से वह मोक्षधाम नहिं मिलता है।
समकित विद्याव्रत से मिलती मुक्ति हमें अविनश्वर है,
सच्चा साधन साध्य दिलाता इस विध कहते ईश्वर हैं ।।

२०/२०

रत्नत्रय में ढली घुली पर मिली खिली इक सारा है,
धारा प्रवाह बहती रहती जीवित चेतन धारा है।
कुछ भी हो पर स्वयं इसी में अवगाहित निज करता हूँ,
नहिं नहिं इस बिन शान्ति तृप्ति हो आतमा ताप सब हरता हूँ ।।

२१

कथमपि हि लभन्ते भेदविज्ञानमूला-
मचलितमनुभूतिं ये स्वतो वान्यतो वा ।
प्रतिफलननिमग्नानन्तभावस्वभावै-
र्मुकुरवदविकाराः संततं स्युस्त एव ॥

२२

त्यजतु जगदिदानीं मोहमाजन्मलीढं
रसयतु रसिकानां रोचनं ज्ञानमुद्यत् ।
इह कथमपि नात्मा नात्मना साकमेकः
किल कलयति काले क्वापि तादात्म्यवृत्तिम् ॥

२३

अयि कथमपि मृत्वा तत्त्व कौतूहली स-
न्ननुभव भवमूर्तेः पार्श्ववर्ती मुहूर्त्तम् ।
पृथगथ विलसंतं स्वं समालोक्य येन
त्यजसि झगिति मूर्त्या साकमेकत्व मोहं ॥

२४

कान्त्यैव स्नपयन्ति ये दशदिशो धाम्ना निरुन्धन्ति ये
धामोद्दाममहस्विनां जनमनो मुष्णन्ति रूपेण ये ।
दिव्येन ध्वनिना सुखं श्रवणयोः साक्षात्क्षरन्तोऽमृतम्
वन्द्यास्तेऽष्ट सहस्रलक्षणधरास्तीर्थेश्वराः सूरयः ॥

२५

प्राकारकवलितांवरमुपवनराजीनिर्णीर्णभूमितलं ।
पिबतीव हि नगरमिदं परिखावलयेन पातालं ॥

२१/२१

स्वपर-बोध का मूल स्वानुभव जहाँ जगत प्रतिबिम्बित हो,
जिन मुनिवर को मिला स्वतः या सुन गुरु वचन अशंकित हो।
पर न विभावों से वे अपना कलुषित करते जिनपन हैं,
कई वस्तुएँ झलक रही हैं तथापि निर्मल दर्पण हैं।

२२/२२

मोह मद्य का पान किया चिर अब तो तज जड़मति ! भाई,
ज्ञान सुधारस एक घूंट ले मुनि जन को जो अति भाई।
किसी समय भी किसी तरह भी चेतन तन में ऐक्य नहीं,
ऐसा निश्चय मन में धारो, धारो मन में दैन्य नहीं॥

२३/२३

खेल खेलता कौतुक से भी रुचि ले अपने चिन्तन में,
मर जा पर कर निजानुभव कर घड़ी घड़ी मत रच तन में।
फलतः पल में परम पूत को द्युतिमय निज को पायेगा,
देह-नेह तज, सज धज निजको निज से निजघर जायेगा॥

२४/२४

दशों दिशाओं को हैं करते स्नपित सौम्य शुचि शोभा से,
शत शत सहस्र रवि शशियों को कुन्दित करते आभा से।
हित मित वच से कर्ण तृप्त हैं करते दश-शत-अठ गुण घर,
रूप सलोना धरते हरते जन मन जिनवर हैं मुनिवर॥

२५/२५

गोपुर नभ का चुम्बन लेता ढकती वन छवि वसुधातक,
गहरी खाई मानो पीती निरीतलातल रासातल।
पुर वर्णन तो पुर वर्णन है पर नहिं पुर-पति की महिमा,
मानी जाती इसीलिये वह केवल जड़मय पुर-महिमा॥

२६

नित्यमविकारसुस्थितसर्वांगमपूर्वसहजलावण्यं ।
अक्षोभमिव समुद्रं जिनेन्द्र रूपं परं जयति ॥

२७

एकत्वं व्यवहारतोन तु पुनः कायात्मनो निश्चयान्नु
स्तोत्रं व्यवहारतोऽस्ति वपुषः स्तुत्या न तत्तत्त्वतः ।
स्तोत्रं निश्चयतश्चितो भवति चित्स्तुत्यैव सैवं
भवेन्नातस्तीर्थकरस्तवोत्तरबलादेकत्वमात्माङ्गयोः ॥

२८

इति परिचिततत्त्वैरात्मकायैकतायां
नयविभजन युक्त्यात्यन्तमुच्छादितायाम् ।
अवतरति न बोधो बोधमेवाद्य कस्य
स्वरसरभसकृष्टः प्रस्फुरन्नेक एव ॥

२९

अवतरति न यावद्वृत्तिमत्यन्तवेगा-
दनवमपरभावत्यागदृष्टान्तदृष्टिः ।
झटिति सकलभावैरन्यदीयैर्विमुक्ता
स्वयमियमनुभूतिस्तावदाविर्बभूव ॥

३०

सर्वतः स्वरसनिर्भरभावं चेतये स्वयमहं स्वमिहैकं ।
नास्ति नास्ति मम कश्चन मोहः शुद्धचिद्घनमहोनिधिरस्मि ।

२६/२६

अनुपम अद्भुत जिनवर मुख है रग रग में है रूप भरा,
जय हो सागर सम गम्भीरा शम यम दम का कूप निरा।
रूपी तन का "रूप रूप" भर तन से जिनवर हैं न्यारे,
इसीलिये यह तन की स्तुति मुनिवर कहते हैं प्यारे ॥

२७/२७

तन की स्तुति से चेतन-स्तुति की औपचारिकी कथनी है,
यथार्थ नहिं तन चेतन नाता यह जिन-श्रुति, अघ-मथनी है।
चेतन स्तुति पर चेतन गुण से निर्विवाद यह निश्चित है,
अतः ऐक्य तन चेतन में वो नहीं सर्वथा किंचित् है ॥

२८/२८

स्वपर तत्व का परिचय पाया निश्चय नय का ले आश्रय,
जड़काया से निज चेतन का ऐक्य मिटाया बन निर्भय।
स्वरस रसिक वर बोध विकासित क्यों नहिं उस मुनिवर में हो,
भागा बाधक ! साधा साधक ! साध्य सिद्ध बस पल में हो ॥

२९/२९

संयम बाधक सकल संग को मन वच तन से त्याग दिया,
बना सुसंयत अभी नहीं पर प्रमत्त पर में राग किया।
तभी सुधी में निजानुभव का उद्भव होना संभव है,
पर भावों से रहित परिणती अविरत में ना संभव है ॥

३०/३०

सरस स्वरस परिपूरित परितः सहज स्वयं शुचि चेतन का,
अनुभव करता मन हर्षाता अनुपम शिव सुख के तन का।
अतः नहीं है कभी नहीं हैं मान मोह-मद कुछ मेरा,
चिदानन्द का अमिट धाम हूँ द्वैत नहीं अद्वैत सदा ॥

३१

इति सति सह सर्वैरन्यभावैर्विवेके
स्वयमयमुपयोगो बिभ्रदात्मानमेकं ।
प्रकटित परमार्थैर्दर्शनज्ञानवृत्तैः
कृतपरिणतिरात्माराम एव प्रवृत्तः ॥

३२

मज्जन्तु निर्भरममी सममेव लोका
आलोकमुच्छलति शान्तरसे समस्ताः ।
आप्लाव्य विभ्रमतिरस्करिणीं भरेण
प्रोन्मग्न एष भगवानवबोधसिन्धुः ॥

इति रंगभूमिका * १ *

३१/३१

राग रोष से दोष कोष से सुदूर शुचि उपभोग रहा,
शुद्धातम को सतत अकेला बिना थके बस भोग रहा।
निश्चय रत्नत्रय का बाना, धरता नित अभिराम रहा,
निज के आतम उपवन में ही करता आठों याम रहा ॥

३२/३२

परम शान्त रस से पूरित वह बोध सिन्धु बस है जिन में,
उज्ज्वल-उज्ज्वल उछल रहा है पूर्ण रूप से त्रिभुवन में।
भ्रम विभ्रम नाशक है प्यारा इसमें अवगाहन करलो,
मोह ताप संतप्त हुए तो हृदय ताप को तुम हरलो ॥



अथ जीवाजीवाधिकार:

१

जीवाजीवविवेकपुष्कलदृशा प्रत्याययत्पार्षदा
नासंसारनिबद्धबन्धनविधिध्वंसाद्विशुद्धं स्फुटत् ।
आत्माराममनन्तधाममहसाध्यक्षेण नित्योदितं
धीरोदात्तमनाकुलं बिलसति ज्ञानं मनो ह्लादयत् ॥

२

विरम किमपरेणाकार्यकोलाहलेन
स्वयमपि निभृत: सन् पश्य षण्मासमेकं ।
हृदयसरसि पुंसः पुद्गलाद्भिन्नधाम्नो
ननु किमनुपलब्धिर्भाति किं चोपलब्धिः ॥

३

चिच्छक्तिव्याप्तसर्वस्वसारो जीव इयानयं ।
अतोऽतिरिक्ता: सर्वेऽपि भावा: पौद्गलिका अमी ॥

४

सकलमपि विहायाह्राय चिच्छक्तिरिक्तं
स्फुटतरमवगाह्य स्वं च चिच्छक्तिमात्रं ।
इममुपरि चरन्तं चारु विश्वस्य साक्षात्
कलयतु परमात्मात्मानमात्मन्यनन्तं ॥

५

वर्णाद्या वा रागमोहादयो वा भिन्ना भावा: सर्व एवास्य पुंस: ॥
तेनैवान्तस्तत्त्वत: पश्यतोऽमी नोदृष्टा: स्युर्दृष्टमेकं परं स्यात् ॥

१/३३

भवबन्धन के हेतुभूत सब कर्म मिटाकर हर्षाता,
जीव देहगत भेद-भिन्नता भविजन को है दर्शाता।
चपल पराश्रित ग्राकुल नहिं पर उदार धृतिधर गत ग्राकुल,
हरा-भरा निज उपवन में नित ज्ञान खेलता सुख संकुल ॥

२/३४

राग रंग से ग्रंग संग से शीघ्र दूर कर वच तन रे!
सार हीन उन जग कार्यों से विराम ले अब ग्रयि ! मन रे।
मानस-सर में एक स्वयं को मात्र मास छह देख जरा,
जड़ से न्यारा सबसे प्यारा शिवपुर दिखता एक खरा ॥

३/३५

तन मन वच से पूर्ण यत्न से चेतन का ग्राधार धरो,
संवेदन से शून्य जड़ों का ग्रदय बनो संहार करो।
ग्राप ग्रापका ग्रनुभव करलो ग्रपने में ही ग्राप जरा,
ग्रखिल विश्व में सर्वोपरि है ग्रनुपम ग्रव्यय ग्रातम खरा ॥

४/३६

विश्वसार है सर्वसार है समयसार का सार सुधा,
चेतन रस ग्रापूरित ग्रातम शत् शत् बन्दन बार सदा।
ग्रसास्मय संसार क्षेत्र में निज चेतन से रहे परे,
पदार्थ जो भी जहाँ तहाँ है मुझ पर हैं निरे निरे ॥

५/३७

वर्णादिक ग्रौ' रागादिक ये पर हैं पर से हैं उपजे,
समाधि रत को केवल दिखते सदा पुरुष जो शुद्ध सजे।
लहरें सर में उठती रहतीं झिलमिल झिलमिल करतीं हैं,
ग्रन्दर तल में मौन छटा पर निश्चित मुनि मन हरतीं हैं ॥

६

निर्वर्त्यते येन यदत्र किंचित्तदेव तत्स्यान्न कथंचनान्यत् ।
रुक्मेण निर्वृत्तमिहासिकोशं पश्यन्ति रुक्मं न कथंचनासिं ।।

७

वर्णादिसामग्र्यमिदं विदन्तु निर्माणमेकस्य हि पुद्गलस्य ।
ततोऽस्त्विदं पुद्गल एव नात्मा यतः स विज्ञानघनस्ततोऽन्यः ।।

८

घृतकुम्भाभिधानेऽपि कुम्भो घृतमयो न चेत् ।
जीवो वर्णादिमज्जीवो जल्पनेऽपि न तन्मयः ।।

९

अनाद्यनन्तमचलं स्वसंवेद्यमिदं स्फुटम् ।
जीवः स्वयं तु चैतन्यमुच्चैश्चकचकायते ।

१०

वर्णाद्यैः सहितस्तथा विरहितो द्वेधास्त्यजीवो यतो
नामूर्त्तत्वमुपास्य पश्यति जगज्जीवस्य तत्त्वं ततः ।
इत्यालोच्य विवेचकैः समुचितं नाव्याप्यतिव्यापि वा
व्यक्तं व्यञ्जितजीवतत्त्वमचलं चैतन्यमालम्ब्यतां ।।

६/३८

जग में जब जब जिसमें जो जो जन्मत हैं कुछ पर्यायें,
वे वे उसकी निश्चित होती समझ छोड़ दी शंकाएं।
बना हुआ जो कंचन का है सुन्दरतम असि कोष रहा,
विज्ञ उसे कांचन मय लखते कभी न असि को होष रहा।।

७/३९

वर्णादिक हैं रागादिक हैं गुण स्थान की है सरणी,
वह सब रचना पुद्गल की है जिन-श्रुति कहती भवहरणी।
इसीलिए ये रागादिक हैं मल हैं केवल पुद्गल हैं,
शुद्धात्मा तो जड़ से न्यारा ज्ञानपुंज है निर्मल है।।

८/४०

मृण्मय घटिका यदपि तदपि है घृत की घटिका कहलाती,
घृत संगम को पाकर भी पर घृतमय वह नहिं बन पाती।
वर्णादिक को रागादिक को तन मन आदिक को ढोता,
सत्व किन्तु यह, यह भी निश्चित तन्मय आत्मा नहिं होता।।

९/४१

आदिहीन है अन्तहीन है अचल अडिग है अचल बना,
आप आप से आना जाता प्रकट रूप से अमल तना।
स्वयं जीव ही सहज रूप से चम-चम चमके चेतन है,
समयसार का विश्वसार का शुचिमय शिव का केतन है।।

१०/४२

वर्णादिक से रहित सहित हैं धर्मादिक हैं ये पुद्गल,
प्रभु ने अजीव द्विधा बताया जिनका निर्मल अन्तस्तल।
अमूर्तता की स्तुति करता पर जड़ आतम न लख पाता,
चिन्मय चितिपण अचल अतः है आतम लक्षण चख! साता।।

११

जीवादजीवमिति लक्षणतो विभिन्नं
ज्ञानी जनोऽनुभवति स्वयमुल्लसन्तं ।
अज्ञानिनोनिरवधिप्रविजृम्भितोऽयं
मोहस्तु तत्कथमहो बत नानटीति ।।

१२

अस्मिन्ननादिनि महत्यविवेक नाट्ये
वर्णादिमान्नटति पुद्गल एव नान्यः ।
रागादिपुद्गलविकारविरुद्धशुद्ध-
चैतन्यधातुमयमूर्त्तिरयं च जीवः ।।

१३

इत्थं ज्ञानक्रकचकलनापाटनं नाटयित्वा
जीवाजीवौ स्फुटविघटनं नैव यावत्प्रयातः ।
विश्वं व्याप्य प्रसभविकश द्व्यक्तचिन्मात्रशक्त्या
ज्ञातृद्रव्यं स्वयमतिरसात्तावदुच्चैश्चकाशे ।।

इति जीवाजीवाधिकारः * २ *

११/४३

निरा जीव है अजीव न्यारा अपने अपने लक्षण से,
अनुभवता ऋषि जैसा हंसा जल जल पय पय तत् क्षण से।
फिर भी जिसके जीवन में हा! सघन मोह-तम फैला है,
भाग्यहीन वह कुधी भटकता भव-वन में उजेला है॥

१२/४४

बोध-हीन उस रंग मंच पर सुचिर काल से त्रिभुवन में,
रागी, द्वेषी जड ही दिखता रस लेता नित नर्तन में।
वीत-राग है वीत दोष है जड़ से सदा-विलक्षण है,
शुद्धात्मा तो शुद्धात्मा है चेतन जिसका लक्षण है॥

१३/४५

चेतन तन से भिन्न भिन्न नहिं पूर्ण रूप से हो जब लौं,
कर कर कर कर रहो चलाते आरा ज्ञानमयी तब लौं।
तीन लोक को विषय बनाता ज्ञाता दृष्टा निज आतम,
पूरण विकसित चिन्मय बल से निर्मलतम हो परमातम॥

# जीवाजीवाधिकारः समाप्तः

— दोहा —

रग रग में चिति रस भरा, खरा निरा यह जीव।
तन धारी दुख सहत सुख, तन बिन सिद्ध सदीव॥

प्रीति भीति सुख दुखन से, धरे न चेतन-रीत।
अजीव तन धन आदि ये, तुम समझो भव भीत॥

१

एकः कर्त्ता चिदहमिह मे कर्म कोपादयोऽमी
इत्यज्ञानां शमयदभितः कर्तृकर्मप्रवृत्ति ।
ज्ञानज्योतिः स्फुरति परमोदात्यमत्यन्तधीरं
साक्षात्कुर्वन्निरुपधिपृथग्द्रव्यनिर्भासि विश्वं ।

२

परपरिणतिमुज्झत् खंडयद्भेदवादा-
निदमुदितमखण्डं ज्ञानमुच्चण्डमुच्चैः ।
ननु कथमवकाशः कर्तृकर्मप्रवृत्ते-
रिह भवति कथं वा पौद्गलः कर्मबन्धः ।।

३

इत्येवं विरचय्य संप्रति परद्रव्यान्निवृत्ति परां
स्वं विज्ञानघनस्वभावमभयादास्तिघ्नुवानः परं ।
अज्ञानोत्थित कर्तृकर्मकलनात् क्लेशान्निवृत्तः स्वयं
ज्ञानीभूत इतश्चकस्ति जगतः साक्षी पुराणः पुमान् ।।

४

व्याप्यव्यापकता तदात्मनि भवेन्नैवातदात्मन्यपि
व्याप्यव्यापकभावसंभवमृते का कर्त्तकर्मस्थितिः ।
इत्युद्दामविवेकघस्मरमहो भारेण भिन्दंतमो
ज्ञानीभूय तदा स एष लसितः कर्तृत्वशून्यः पुमान् ।।

५

ज्ञानी जानन्नपीमां स्वपरपरिणतिं पुलद्लगश्चाप्यजानन्
व्याप्तृव्याप्यत्वमन्तः कलयितुमसहो नित्यमत्यन्तभेदात् ।
अज्ञानात्कर्तृकर्मभ्रममतिरनयोर्भाति तावन्न याव-
द्विज्ञानार्चिश्चकास्ति क्रकचवददयं भेदमुत्पाद्य सद्यः ।।

१/४६

चेतन कर्ता मैं क्रोधादिक कर्म रहें मम "जड़" गाता,
उसके कर्तृ कर्मपन को जो शीघ्र नष्ट है कर पाता।
लोकालोकाऽऽलोकित करता ज्ञान-भानु द्युति पुञ्ज रहा,
निर्विकार है, निजाधीन है दीन नहीं दृग मञ्जु रहा।,

२/४७

पर परिणति को भेदभाव को विभाव भावों विदारता,
ज्ञानदिवाकर उदित हुआ हो समकित किरणें सुधारता।
कर्तापन तम कुकर्मपन तम फिर क्या वह रह पायेगा,
विधि बन्धन का गीत पुराना पुद्गल अब ना गायेगा।।

३/४८

जड़मय पुद्गल पर परिणति से पूर्ण रूप से विरत बना,
निश्चय निर्भय बनकर मुनि जब सहज ज्ञान में विरत तना।
ऊपर उठ सुख दुख से तजता कर्त्ता कुकर्म कारणता,
ज्ञाता दृष्टा साक्षी जग का पुराण पुरुषोतम बनता।।

४/४९

व्याप्यपना औ, व्यापकता वह पर में नहि निज द्रव्यन में,
व्याप्य और व्यापकता बिन नहीं कर्तृकर्म पर जीवन में।
बार बार मुनि विचार इस विधि करे सदा वे जगा विवेक,
हर कर्त्तापन तजते लसते अन्धकार का भगाऽतिरेक।।

५/५०

ज्ञानी निज-पर-परिणति लखता पर नहिं पुद्गल है,
निरे निरे हैं अतः परस्पर मिले न चेतन पुद्गल हैं।
जड़ चेतन में कर्त्त कर्म का भ्रम धारे जड़ शठ तब लौं,
आरे सम निर्दय बन काटत बोध उन्हेंनहिं झट जब लौं।।

६

यः परिणमति स कर्त्ता यः परिणामो भवेत्तुतत्कर्म ।
या परिणतिः क्रिया सार्य अमपि भिन्नं न वस्तुतया ॥ त्र

७

एकः परिणमति सदा परिणामो जायते सदैकस्य ।
एकस्य परिणतिः स्यादनेकमप्येकमेव यतः ॥

८

नोभौ परिणमतः खलु परिणामो नोभयोः प्रजायेत ।
उभयोर्न परिणतिः स्याद्यदनेकमनेकमेव सदा ॥

९

नैकस्य हि कर्तारौ द्वौ स्तो द्वे कर्मणी न चैकस्य ।
नैकस्य च क्रिये द्वे एकमनेकं यतो न स्यात् ॥

१०

आसंसारत एव धावति परं कुर्वेऽहमित्युच्चकै-
र्दुर्वारं ननु मोहिनामिह महाङ्कारूपं तमः
तद्भूतार्थ परिग्रहेण विलयं यद्येकवारं व्रजे-
त्तत्किं ज्ञानघनस्य बन्धनमहो भूयो भवेदात्मनः ॥

६/५१

स्वतंत्र होकर परिणमता है होता स्वतंत्र कर्त्ता है,
उसका जो परिणाम कर्म है कहते जिन विधि हर्ता हैं।
जो भी होती परिणति अविरल पदार्थ में है वही क्रिया,
वैसे तीनों एकमेक हैं यथार्थ में सुन सही जिया ! ॥

६/५२

सतत एक ही परिणमती है इक का इक परिणाम रहा,
इक की परिणति होती है यह वस्तु-तत्त्व अभिराम रहा।
इस विध अनेक होकर के भी वस्तु एक ही भाती है,
निर्मल गुण-गण धारक-जिनकी वाणी इस विध गाती है॥

८/५३

कदापि मिलकर परिणमते नहि, दो पदार्थ नहिं संभव हो,
तथा एक परिणाम न भाता दो पदार्थ में उद्भव हो।
उभय-वस्तु में उसी तरह ही कभी न परिणति इक होती,
भिन्न भिन्न जो अनेक रहती एकमेक ना, इक होती॥

९/५४

एक वस्तु के कर्ता दो नहिं इस विधि मुनिगण गाते हैं,
एक वस्तु के कर्म कभी भी दो नहिं पाये जाते हैं।
एक वस्तु की परिणतियाँ भी दो नहीं कदापि होतीं हैं,
एक एक ही रहती सचमुच अनेक नहिं नहिं होती हैं॥

१०/५५

भव भव भव-वन भ्रमता जीव भ्रमित हो यह मोही,
पर कर्तापन वश दुख सहता सदतम-तम में निज द्रोही।
वीतरागमय निश्चय धारे एक बार यदि द्युति शाला,
फैले फलतः प्रकाश परितः कर्म बन्ध पुनि नहिं खारा॥

न्        ११

आत्मभावान्करोत्यात्मा परभावान्सदा परः।
आत्मैव ह्यात्मनो भावाः परस्य पर एव ते ॥

१२

अज्ञानतस्तु स तृणाभ्यवहारकारी
ज्ञानं स्वयं किल भवन्नपि रज्यते यः।
पीत्वा दधीक्षुमधुराम्लरसातिगृध्या
गां दोग्धि दुग्धमिव नूनमसौ रसालम् ॥

१३

अज्ञानान्मृगतृष्णिकां जलधिया धावन्ति पातुं मृगा
अज्ञानात्तमसि द्रवन्ति भुजगाध्यासेन रज्जौ जनाः।
अज्ञानाच्च विकल्पचक्रकरणाद्वातोत्तरङ्गाब्धिव-
च्छुद्धज्ञानमया अपि स्वयममी कर्त्रीभवन्त्याकुलाः ॥

१४

ज्ञानाद्विवेचकतया तु परात्मनोर्यो
जानाति हंस इव वाः पयसोर्विशेषं।
चैतन्यधातुमचलं स सदाधिरूढो
जानीत एव हि करोति न किञ्चनापि ॥

१५

ज्ञानादेव ज्वलनपयसोरौष्ण्यशैत्यव्यवस्था
ज्ञानादेवोल्लसति लवणस्वादभेदव्युदासः।
ज्ञानादेव स्वरसविकसन्नित्यचैतन्यधातोः
क्रोधादेश्च प्रभवति भिदा भिन्दती कर्तृभावम् ॥

११/५६

पूर्ण सत्य है आतम करता अपने अपने भावों को,
पर भी करता पर भावों पर पर ना आतम भावों को।
सचमुच सबकुछ परका पर है आतम का बस आतम है,
जीवन भी संजीवन पीवन[1] आतम ही परमातम है ॥

१२/५७

विज्ञा होकर अज्ञ बनी तू पर पुद्गल में रमती है,
गज-सम गन्ना खाती पर ना तृण को तजती भ्रमती है।
मिश्री मिश्रित दधि को पी पी पीने पुनि मति ! मचल रही,
रसानभिज्ञा पय को पीने गो दोहत भी विफल रही ॥

१३/५८

रस्सी को लख सर्प समझ जन निशि में भ्रम से डर जाते,
जल लख मृग, मृगमरीचिका में पीने भगते मर जाते।
पवनाहत सर सम लहराता विकल्प जल्पों का भर्त्ता,
यदपि ज्ञान धन व्याकुल बनता तदपि भूल मैं पर कर्त्ता ॥

१४/५९

सहज ज्ञान से स्वपर भेद को परम हंस यह मुनि लेता,
दूध दूध को नीर नीर को जैसा हंसा लख लेता।
केवल अलोल चेतन गुण को अपना विषय बनाता है,
कुछ भी फिर न करता मुनि बन मुनि-पन यही निभाता है ॥

१५/६०

शीतल जल है अनल उष्ण है ज्ञान कराता यह निश्चय।
है अथवा ना लावण अन्न में ज्ञान कराता यह निश्चय।
सरस स्वरस परिपूरित चेतन क्रोधादिक से रहित रहा,
यह भी अवगम, मिटा कर्त्तपन ज्ञान-मूल हो उदित अहा ॥

---

१. पेय

१६

अज्ञानं ज्ञानमप्येवं कुर्वन्नात्मानमञ्जसा ।
स्यात्कर्तात्मात्मभावस्य परभावस्य न क्वचित् ॥

१७

आत्मा ज्ञानं स्वयं ज्ञानं ज्ञानादन्यत्करोति किं ।
परभावस्य कर्तात्मा मोहोऽयं व्यवहारिणाम् ॥

१८

जीवः करोति यदि पुद्गलकर्म नैव कस्तर्हि तत्कुरुत इत्यभिशङ्कयैव ।
एतर्हि तीव्ररयमोहनिबर्हणाय संकीर्त्यते शृणुत पुद्गलकर्मकर्तृ ॥

१९

स्थितेत्यविघ्ना खलु पुद्गलस्य स्वभावभूता परिणाम शक्ति : ।
तस्यां स्थितायां स करोति भावं यमात्मनस्तस्य स एव कर्त्ता ॥

२०

स्थितेति जीवस्य निरन्तराया स्वभावभूता परिणाम शक्तिः ।
तस्यां स्थितायां स करोति भावं यं स्वस्य तस्यैव भवेत्स कर्त्ता ॥

१६/६१

मूढ़ कुधी या पूर्ण सुधी भी निज को आतम करता है,
सदा सर्वथा शोभित होता अरे ज्ञान की स्थिरता है।
स्वभाव हो या विभाव हो पर कर्त्ता अपने भावों का,
परन्तु कदापि आतम नहिं है कर्त्ता पर के भावों का।।

१७/६२

आतम लक्षण ज्ञान मात्र है स्वयं ज्ञान ही आतम है,
किस विध फिर वह ज्ञान छोड़कर पर को करता आतम है।
पर भावों का आतम कर्त्ता इस विधि कहते व्यवहारी,
मोह-मद्य का सेवन करते भ्रमते फिरते भव धारी।।

१८/६३

चेतन आतम यदि जड़-कर्मों को करने में मौन रहे,
फिर इन पुद्गल कर्मों के हैं कर्त्ता निश्चित कौन रहे?
इसी मोह के तीव्र वेग के क्षयार्थ आगम गाता है,
पुद्गल, पुद्गल-कर्मों कर्त्ता जड़ से जड़ का नाता है।।

१९/६४

स्वभाव भूता परिणति यह है पुद्गल की बस ज्ञात हुई,
रही अतः ना कुछ भी बाधा प्रमाणता की बात हुई।
जब जब इस विध निज में जड़ है विभाव आदिक करे वही,
तब तब उसका कर्त्ता होता 'जिन-श्रुति' आशय धरे यही।।

२०/६५

स्वभाव-भूता परिणति यह है चेतन की बस ज्ञात हुई,
रही अतः ना कुछ भी बाधा प्रमाणता की बात हुई।
जब जब इस विध निज में चेतन विभाव आदिक करे वही,
तब तब उसका कर्त्ता होता 'जिन-श्रुति' आशय धरे यही।।

२१

ज्ञानमय एव भावः कुतो भवेद् ज्ञानिनो न पुनरन्यः ।
अज्ञानमयः सर्वः कुतोऽयमज्ञानिनो नान्यः ।।

२२

ज्ञानिनो ज्ञाननिर्वृत्ताः सर्वे भावा भवन्ति हि ।
सर्वेऽप्यज्ञाननिर्वृत्ता भवन्त्यज्ञानिनस्तु ते ।।

२३

अज्ञानमयभावानामज्ञानी व्याप्य भूमिकाः ।
द्रव्यकर्मनिमित्तानां भावानामेति हेतुताम् ।।

२४

य एव मुक्त्वानयपक्षपातं स्वरूपगुप्ता निवसन्ति नित्यं ।
विकल्पजालच्युतशान्त चित्तास्त एव साक्षादमृतं पिबन्ति ।।

२५

एकस्य बद्धो न तथा परस्य चिति द्वयोर्द्वाविति पक्षपातौ ।
यस्तत्त्ववेदीच्युतपक्षपातस्तस्यास्ति नित्यं खलु चिच्चिदेव ।।

२१/६६

विमल ज्ञान रस पूरित होते ज्ञानी मुनि का आशय है,
ऐसा कारण कौन रहा है क्यों ना हो अघ आयल है।
अज्ञानी के सकल-भाव तो मूढ़पने से रंजित हो,
क्यों ना होते गत-मल निर्मल, ज्ञानपने से बंचित हो ।।

२२/६७

राग रंग सब तजते नियमित ज्ञानी मुनि ले निज आश्रम,
अतः ज्ञान जाल सिंचित सब ही भाव उन्हीं के हो, भा-मय ।
राग रंग में अंग संग में निरत अतः वे अज्ञानी,
मूढ़पने के भाव सुधारें कलुषित पंकिल ज्यों पानी ।।

२३/६८

निर्विकल्प मय समाधि गिरि से गिरता मुनि जब अज्ञानी,
प्रमत्त बन अज्ञान भाव को करता क्रमशः नादानी।
विकृत विकल्पों विभाव भावों को करता तब निश्चित है,
द्रव्य कर्म के निमित्त कारण जो हैं सुख से वंचित हैं ।।

२४/६९

कुनय सुनय के पक्षपात से पूर्णरूप से विमुख हुए,
निज में गुप लुप्त छुपे हुए हैं निज के सम्मुख प्रमुख हुए।
विकल्प जल्पों रहित हुए हैं प्रशान्त मानस धरते हैं,
नियत रूप से निशि दिन मुनि "निजअमृतपान" वे करते हैं ।।

२५/७०

इक नय कहता जीव बंधा है, इक नय कहता नहीं बंधा,
पक्षपात की यह सब महिमा दुःखी जगत है तभी सदा।
पक्षपात से रहित बना है मुनि-मन निश्चल केतन है,
स्वानुभवी का शुद्ध ज्ञान-धन केवल चेतन चेतन है ।।

२६

एकस्य मूढो न तथा परस्य चिति द्वयोर्द्वाविति पक्षपातौ ।
यस्तत्त्ववेदी च्युतपक्षपातस्तस्यास्ति नित्यं खलु चिच्चिदेव ॥

२७

एकस्य रक्तो न तथा परस्य चिति द्वयोर्द्वाविति पक्षपातौ ।
यस्तत्त्ववेदी च्युतपक्षपातस्तस्यास्ति नित्यं खलु चिच्चिदेव ॥

२८

एकस्य दुष्टो न तथा परस्य चिति द्वयोर्द्वाविति पक्षपातौ ।
यस्तत्त्वत्त्ववेदी च्युतपक्षपातस्तस्यास्ति नित्यं खलु चिच्चिदेव ॥

२९

एकस्य कर्त्ता न तथा परस्य चिति द्वयोर्द्वाविति पक्षपातौ ।
यस्तत्त्ववेदी च्युतपक्षपातस्तस्यास्ति नित्यं खलु चिच्चिदेव ॥

३०

एकस्य भोक्ता न तथा परस्य चितिद्वयोर्द्वाविति पक्षपातौ ।
यस्तत्त्ववेदी च्युतपक्षपातस्तस्यास्ति नित्यं खलु चिच्चिदेव ॥

२६/७१

भिन्न भिन्न नय क्रमशः कहते आत्मा मोही निर्मोही,
इस विध दृढ़तम करते रहते अपने अपने मत को ही।
पक्षपात से रहित बना है मुनि मन निश्चल केतन है,
स्वानुभवी का शुद्धज्ञान धन केवल चेतन चेतन है॥

२७/७२

इक नय मत है आतमारागी इक कहता है गत रागी,
पक्षपात की निशा यही है केवल ज्योत न वो जागी।
पक्षपात से रहित बना है मुनि-मन निश्चल केतन है,
स्वानुभवी का शुद्ध ज्ञान धन केवल चेतन चेतन है॥

२८/७३

इक नय कहता आत्माद्वेषी इक कहता है ना द्वेषी,
पक्षपात को रखने वाली सुखदात्री मति हो कैसी ?
पक्षपात से रहित बना है मुनि-मन निश्चल केतन है,
स्वानुभावी का शुद्ध ज्ञान-धन केवल चेतन चेतन है।

२९/७४

इक नय रोता आत्मा कर्त्ता कर्त्ता नहिं है इक गाता,
पक्षपात से सुख नहि मिलता पक्षपात की यह गाथा।
पक्षपात से रहित बना है मुनि-मन निश्चल केतन है,
स्वानुभवी का शुद्धज्ञान-धन केवल चेतन चेतन है॥

३०/७५

इक नय कहता आत्मा भोक्ता भोक्ता नहिं है इक कहता,
पक्षपात का प्रवाह जड़ में अविरल देखो ! वह बहता।
पक्षपात से रहित बना है मुनि-मन निश्चल केतन है,
स्वानुभवी का शुद्ध ज्ञान-धन केवल चेतन चेतन है॥

१/१८०

भिन्न भिन्न कर बन्ध पुरुष को प्रज्ञामय उस आरे से,
बिठा पुरुष को मोक्ष धाम में उठा भवार्णव-खारे से ।।
परम सहज निज चिदानन्दमय-रस से पूरित झील अहो,
सकल कार्य कर विराम पाया ज्ञान सदा जय शील रहो ।।

२/१८१

आतम कर्म की सूक्ष्म संधि में प्रमाद तज जब मुनि झटके,
प्रज्ञावाली पैनी छैनी पूर्ण लगाकर बल पटके ।
अबोध-विभाव में विधि, शुचि-ध्रुव चेतन में निज आतम को,
स्थापित करती भिन्न भिन्न कर करे दूर वह हा ! तम को ।।

३/१८२

जो कुछ भिदने योग्य रहा था उसे भेद निज लक्षण से,
अविभागी निज चेतन शाला नित ध्याऊँ मैं क्षण क्षण से ।
कारक गुण धर्मादिल से मुझ में भले हि कुछ भेद रहे,
तथापि शुचिमय विभुमय चिति में भेद नहीं गत भेद रहे ।।

४/१८३

अभेद होकर भी यदि चेतन तजता दर्शन-ज्ञान मनो,
समान विशेष नहिं रह पाते तजता निज को तभी सुनो ।
निजको तजता भजता जड़ता बिना व्याप्य व्यापक चेतन,
होगा विनष्ट अतः नियम से आतम ज्ञान दृग का केतन ।।

५/१८४

एक भाव वह द्युतिमय चिन्मय चेतन का नित लसता है,
किन्तु भाव सब पर के पर हैं तू क्यों उनमें फसता है ।
उपादेय है ज्ञेय देय है केवल चेतन-भाव सदा,
भाव हेय है पर के सारे सुखद-अचेतन भाव कदा ।।

६

सिद्धान्तऽयमुदात्तचित्त चरितैर्मोक्षार्थिभिः सेव्यतां
शुद्धं चिन्मयमेकमेव परमं जयोतिः सदैवास्म्यहम् ।
एते ये तु समुल्लसन्ति विबुधाभावाः पृथग्लक्षणा-
स्तेऽहं नाऽस्मि यतोऽत्र ते मम परद्रव्यं समग्रा अपि ॥

७

परद्रव्यग्रहं कुर्वन् बद्धयेतैवापराधवान् ।
बध्येतानपराधो न स्वद्रव्ये संवृतो मुनि. ॥

८

अनवरतमनन्तैर्बध्यते सापराधः
स्पृशति निरपराधो बन्धनं नैव जातु ।
नियतमयमशुद्धं स्वं भजन्सापराधो
भवति निरपराधः साधुशुद्धात्मसेवी ॥

९

अतो हताः प्रमादिनो गताः सुखासीनतां
प्रलीनं चापलमुन्मूलितमालम्बनमात्म-
न्येवालानितं च चित्तमा-
संपूर्णविज्ञानघनोपलब्धेः ॥

१०

यत्र प्रतिक्रमणमेव विषं प्रणीतम्
तत्राप्रतिक्रमणमेव सुधा कुतः स्यात् ।
तत्किं प्रमाद्यति जनः प्रपतन्नधोऽधः
किं नोर्द्धमूर्द्ध्व-मधिरोहति निःप्रमादः ॥

६/१८५

जिन की मन की परिणति उजली मोक्षार्थी वे आराधे,
छविमय द्युतिमय एक आपको शुचितम करके शिव साधे।
त्रिविध भाव है जो कुछ लसते मुझसे विभिन्न पन धारे,
मैं बस चेतन ज्ञान निकेतन ये पर सारे हैं खारे॥

७/१८६

जडमय पुद्गल पदार्थ दल का पर का संग्रह करता है,
वसु विध विधि से अपराधी वह बंधता विग्रह धरता है।
निरपराध मुनि विराग बन के निज में रमता भज संवर,
बंधता कदापि ना वो विधि से निज को नमता तज अंबर॥

८/१८७

मलिन भाव कर अपराधी मुनि अविरल निश्चित विधिपाता,
विधि से बँधता निरपराध नहिं यति वर निजकी निधि पाता।
शुद्धातम की सेवा करता निरपराध मुनि कहलाता,
रागात्मा को भजने वाला सापराध बन दुख पाता॥

९/१८८

विलासतामय जीवन जीते प्रमत्त जन को धिक्कारा,
क्रिया काण्ड को छुड़ा मिटाया चंचलतम मन की धारा।
शुद्ध ज्ञान धन की उपलब्धी जीवन में नहिं हो जब लौं,
निश्चित निज में उनको गुरु ने विलीन करवाया तब लौं॥

१०/१८९

प्रतिक्रमण ही विष है खारा जाया जिसने जब ऐसा,
अप्रतिक्रमण सुधासरस हो सकता सुखकर तब कैसा?
बार बार कर प्रमाद फिर भी नीचे नीचे गिरते हो,
क्यों ना ऊपर ऊपर उठते प्रमाद पीछे फिरते हो॥

११

प्रमादकलितः कथं भवति शुद्धभावोऽलसः
कषायभरगौरवादलसता प्रमादो यतः ।
अतः स्वरसनिर्भरे नियमितः स्वभावे भवन्
मुनिः परमशुद्धतां व्रजति मुच्यते चाचिरात् ॥

१२

त्यक्त्वाऽशुद्धिविधायि तत्किल परद्रव्यं समग्रं स्वयं
स्वद्रव्ये रतिमेति यः स नियतं सर्वापराधच्युतः ।
बन्धध्वंसमुपेत्य नित्यमुदितः स्वज्योतिरच्छोच्छल-
च्चैतन्यामृतपूरपूर्णमहिमा शुद्धो भवन्मुच्यते ॥

१३

बन्धच्छेदात्कलयदतुलं मोक्षमक्षय्यमेत-
न्नित्योद्योतस्फुटित सहजावस्थमेकान्तशुद्धम् ।
एकाकारस्वरसभरतोऽत्यन्तगम्भीरधीरं
पूर्णं ज्ञानं ज्वलितमचले स्वस्य लीनं महिम्नि ॥

[इति मोक्षो निष्क्रान्तः * ६ *

११/१९०

प्रमाद मिश्रितभाव प्रणाली शुद्धभाव नहिं वह साता
काषायरंजित पूर्ण रहा है अलस-भाव है कहलाता।
सरस स्वरस परि-पूरित निजके स्वभाव में मुनिरत होवे,
फलतः पावन शुचिता पावें शिव को, पर अविरत रोवें ॥

१२/१९१

विकृत विभावों के कारण पर द्रव्यन को बस तजता है,
रुचि लेता निज पदार्थ में मुनि पर को कभी भजता है,
तोड़ तोड़ कर वसु-विध बंधन पाप-पंक को धोता है,
चेतन जल से पूरित सर में स्नपित पूर्ण शुचि होता है ॥

१३/१९२

अतुल्य अव्यय शिवपद को वह पूर्ण ज्ञान पा राग उठा,
जग मग जग मग करता निज को सहज दशा में जाग उठा।
केवल-केवल[1] रस से पूरित नीर-राशि सम गंभीरा
ज्योति-धाम निज ओज तेज से अगम अमित तम समधीरा ॥

# इति मोक्षाधिकारः समाप्त

— दोहा —

वसु विध विधि का विलयमय निलय रूप का मोक्ष।
व्यक्त-रूप है सिद्ध में तुझ में वही परोक्ष ॥

दृग व्रत-समता धार के द्रव्य-भव्य भज आप।
निरा निरामय आत्म हो रूप द्रव्य तज ताप ॥

१. केवल ज्ञान

## अथ सर्वविशुद्धिज्ञानाधिकारः

१

नीत्वा सम्यक् प्रलयमखिलान्कर्तृभोक्त्रादि भावान्
दूरीभूतः प्रतिपदमयं बन्धमोक्ष प्रक्लृप्तेः ।
शुद्धः शुद्धस्वरसविसरापूर्णपुण्याचलार्चि-
ष्टङ्कोत्कीर्णप्रकटमहिमा स्फूर्जतिज्ञानपुञ्जः ॥

२

कर्त्तृत्वं न स्वभावोऽस्य चितो वेदयितृत्ववत् ।
अज्ञानादेव कर्त्ताऽयं तदभावादकारकः ॥

३

अकर्त्ता जीवोऽयं स्थित इति विशुद्धः स्वरसतः
स्फुरच्चिज्ज्योतिर्भिश्छुरितभुवनाभोगवनः ।
तथाप्यस्यासौ स्याद्यदिह किल बन्धः प्रकृतिभिः
सखल्वज्ञानस्य स्फुरति महिमा कोऽपि गहनः ॥

४

भोक्तृत्वं न स्वभावोऽस्य स्मृतः कर्तृत्ववच्चितः ।
अज्ञानादेव भोक्ताऽयं तदभावादवेदकः ॥

५

अज्ञानी प्रकृतिस्वभावनिरतो नित्यं भवेद्वेदको
ज्ञानी तु प्रकृतिस्वभावविरतो नो जातुचिद्वेदकः
इत्येवं नियमं निरूप्य निपुणैरज्ञानिता त्यज्यता
शुद्धैकात्ममये महस्यचलितैरासेव्यतां ज्ञानिता ॥

१/१९३

कर्त्ता-भोक्तृमय विभाव भावों घटा, मिटा अघ अजन से,
दूर रहा है, पद पद पल पल बंध मोक्ष के रंजन से।
अचल प्रकट तम महिमाधारी ज्ञान पुंज दृग मंजु सही,
शुद्ध शुद्धतम विशुद्ध शोभित स्वरस पूर्ण द्युति पुण्यमही ॥

२/१९४

जैसा चेतन आतम का निज संवेदन निज भाव रहा,
वैसा कर्त्तापन आतम का होता नहिं पर-भाव रहा।
मूढ़पना वश कर्त्ता आतमा विषयी मोही अज्ञानी,
मिटा मूढ़पन कर्त्ता नहि हो मुनिवर निर्मोही ज्ञानी ॥

३/१९५

यदपि स्वरस से भरा जीव है विदित हुवा नहिं कर्त्ता है,
तीन लोक में फैल रहा है ले शुचि-चिति द्युति शिव धर्त्ता है।
तदपि मूढ़ता की कोई है महिमा सघनाऽगम न्यारी,
इसलिये विध बंधन होता दुखकारी, सुख शम हारी ॥

४/१९६

जैसा कर्त्तापन आतम का होता नहिं निज भाव रहा,
वैसा होता चेतन का नहि भोक्तापन भी भाव रहा।
मूढ़पना वश भोक्ता आतम विषयी मोही अज्ञानी
उसे नाश कर सुधी अवेदक मुनि हो निर्मोही ज्ञानी ॥

५/१९७

अज्ञानी विधि फल में रमता निश्चित विधि का वेदक है,
ज्ञानी विधि में रसता नहिं है वेदक ना निज वेदक है॥
इस विध विचार मुनिगण तुम को मूढ़पना बस तजना है,
ज्ञान-पने के शुद्ध तेज में निज में निज को भजना है ॥

६

ज्ञानी करोति न न वेदयते च कर्म
जानाति केवलमयं किल तत्स्वभावं ।
जानन्परं करणवेदनयोरभावा-
च्छुद्धस्वभावनियतः स हि मुक्त एव ॥

७

ये तु कर्त्तारमात्मानं पश्यन्ति तमसा ततः ।
सामान्यजनवत्तेषां न मोक्षोऽपि मुमुक्षताम् ॥

८

नास्ति सर्वोऽपि सम्बन्धः पर द्रव्यात्मतत्त्वयोः ।
कर्त्तृकर्म्मत्वसम्बन्धाभावे तत्कर्त्तृता कुतः ॥

९

एकस्य वस्तुन इहान्यतरेण सार्द्धं
सम्बन्ध एव सकलोऽपि यतो निषिद्धः ।
तत्कर्त्तृकर्म्मघटनाऽस्ति न वस्तुभेदे
पश्यन्त्वकर्त्तृमुनयश्च जनाः स्वतत्त्वं ॥

१०

ये तु स्वभावनियमं कलयन्ति नेम-
मज्ञानमग्नमहसो बत ते वराकाः ।
कुर्वन्ति कर्म तत एव हि भावकर्म-
कर्त्ता स्वयं भवति चेतन एव नान्यः ॥

६/१९८

ज्ञान विराग मुनि नहिं विधि का करता वेदन विधि करता,
केवल विधिवत् विधि का विधिपन जाने गुण कारिधि धरता।
कर्त्तापन वेदनपन को तज केवल साक्षी रह जाता,
शुचितम स्वभाव रत होने से कर्म मुक्त ही कहलाता ॥

७/१९९

निज को पर का कर्त्ता लखते पर में मुनि जो अटक रहें,
मोहमयी अति घनी निशा में इधर उधर वे भटक रहें।
यदपि मोक्ष की आशा रखते तदपि सदाभव दुःख पाते,
साधारण जनता सम वे भी नहिं अक्षय शिव सुख पाते ॥

८/२००

आत्म-तत्व और अन्य तत्व ये स्वतन्त्र स्वतन्त्र रहते हैं,
एक मेक हो आपस में मिल प्रवाह बनना बहते हैं।
कर्तृ-कर्म सम्बन्ध सिद्ध वह इस विध जब ना होता है,
फिर किस विध पर कर्तृ कर्मपन हो, क्यों फिर तू रोता है ॥

९/२०१

सभी तरह सम्बन्ध निषेधित करते जग के नाथ सभी,।
सम्बन्ध न हो एक वस्तु का अन्य वस्तु के साथ कभी।
वस्तु भेद होने से फिर क्या कर्तृ कर्म की दशा रही,
निज के अकर्तृपन मुनि फलतः लखते, अब ना निशा रही ॥

१०/२०२

ज्ञान तेज अज्ञान भाव में ढला खेद जिनका तातैं,
निज पर स्वभाव तो ना जाने पागल पामर कहलाते।
मूढ़कर्म वे करते फलतः लखते निज चैतन्य नहीं,
भाव कर्म का कर्त्ता चेतन अतः स्वयं है अन्य नहीं ॥

११

कार्यत्वादकृतं न कर्म न च तज्जीवप्रकृत्योर्द्वयो-
रन्यस्याः प्रकृतेः स्वकार्यफलभुग्भावानुषङ्गाकृतिः।
नैकस्याः प्रकृतेरचित्वलसनाज्जीवोऽस्य कर्तततो
जीवस्यैव च कर्म तच्चिदनुगं ज्ञाता न यत्पुद्गलः॥

१२

कर्मैव प्रवितर्क्यकर्तृहतकैः क्षिप्त्वात्मनः कर्तृतां
कर्तात्मैष कथंचिदित्यचलिता कैश्चित्कृतिः कोपिता।
तेषामुद्धतमोहमुद्रितधियां बोधस्य संशुद्धये
स्याद्वादप्रतिबन्धलब्धविजया वस्तुस्थितिः स्तूयते॥

१३

मा कर्तारममी स्पृशन्तु पुरुषं साङ्ख्या इवाप्यार्हताः
कर्तारं कलयन्तु तं किल सदा भेदावबोधादधः।
ऊर्द्ध्वं तूद्धतबोधधाम नियतं प्रत्यक्षमेनं स्वयं
पश्यन्तु च्युतकर्तृभावमचलं ज्ञातारमेकं परम्॥

१४

क्षणिकमिदमिहैकः कल्पयित्वात्मतत्त्वं
निजमनसि विधत्ते कर्तृभोक्त्रोर्विभेदम्।
अपहरति विमोहं तस्य नित्यामृतौघैः
स्वयमयमभिषिञ्चंश्चिच्चमत्कार एव।

१५

वृत्त्यंशभेदतोऽत्यन्तं वृत्तिमन्नाशकल्पनात्।
अन्यः करोति भुङ्क्तेऽन्य इत्येकान्तश्चकास्तु मा॥

११/२०३

कर्म कार्य जब किया हुआ पर जीव प्रकृति का कार्य नहीं,
अज्ञ प्रकृति भी स्वकार्य फल को भोगे तव अनिवार्य सही।
मात्र प्रकृति का भी न अचेतन प्रकृति ! जीव ही कर्त्ता है,
भाव कर्म यों चेतनमय है, पुद्गल ज्ञान न धरता है ॥

१२/२०४

मात्र कर्म "कर्त्ता" यों कहता निज कर्त्तापन छिपा रहा,
कथंचिदात्मा "कर्त्ता" कहती जिन श्रुति को ही मिटा रहा।
उस निज घातक की लघु धी को महा मोह से मुंदी हुई,
विशुद्ध करने अनेकान्तमय वस्तु स्थिती यह कही गई ॥

१३/२०५

लखे अकर्त्ता मय निज को नहिं जैन[1] सांख्य[2] सम ये तब लौ,
कर्त्ता मय ही लखे सदा शुचि-भेद ज्ञान नहिं हो जब लौ।
विराग जब मुनि तीन गुप्ति में लीन, समिति में नहिं भ्रमते,
कर्तृ भाव से रहित पुरुष के बोध-धाम में तब रमते ॥

१४/२०६

कर्त्ता भोक्ता भिन्न भिन्न हैं आत्म तत्त्व जब क्षणिक रहा,
इस विध कहना सुगत उपासक जिसमें बोध, न तनिक रहा।
चेतन का सुचि चमत्कार ही उसके भ्रम को विनाशता,
सरस सुधारस से सिंचन कर मुकुलित कलिका विकासता।

१५/२०७

अंश भेद ये पल पल मिटते अंशी से अति पृथक रहे,
अतः विनश्वर अंशी है हम वस्तु तत्त्व के अथक रहें।
विधि का कर्त्ता अतः अन्य है विधि का भोक्ता अन्य रहा,
इस विधि एकान्ती मत, तुम तुम धरो जिन मत वन्द्य महा ॥

---

१. आर्हत् दर्शन

२. सांख्य दर्शन

१६

आत्मानं परिशुद्धमीप्सुभिरतिव्याप्तिं प्रपद्यान्धकैः
कालोपाधिबलादशुद्धिमधिकां तत्रापि मत्वा परैः ।
चैतन्यं क्षणिकं प्रकल्प्य पृथुकैः शुद्धर्जुसूत्रे रतै-
रात्मा व्युज्झित एष हारवदहो निःसूत्रमुक्तेक्षिभिः ॥

१७

कर्तुर्वेदयितुश्च युक्तिवशतो भेदोऽस्त्वभेदोऽपि वा
कर्ता वेदयिता च मा भवतु वा वस्त्वेव सञ्चिन्त्यतां ।
प्रोता सूत्र इवात्मनीह निपुणैर्भेत्तुं न शक्या क्वचि-
च्चिच्चिन्तामणिमालिकेयमभितोऽप्येका चकास्त्येव नः ॥

१८

व्यावहारिकदृशैव केवलं कर्तृ कर्म च विभिन्नमिष्यते ।
निश्चयेन यदि वस्तु चिन्त्यते कर्तृ कर्म च सदैकमिष्यते ॥

१९

बहिर्लुठति यद्यपि स्फुटदनन्तशक्तिः स्वयं
तथाप्यपरवस्तुनो विशति नान्यवस्त्वन्तरं ।
स्वभावनियतं यतः सकलमेव वस्त्विष्यते
स्वभावचलनाकुलः किमिह मोहितः क्लिश्यते ॥

२०

वस्तु चैकमिह नान्यवस्तुनो येन तेन खलु वस्तु वस्तु तत् ।
निश्चयोऽयमपरोऽपरस्य कः किं करोति हि बहिर्लुठन्नपि ॥

१६/२०८

शुचितम निजको लखने वाले अति-व्याप्ति मल जान रहें !
काल उपाधी वश आतम में अधिक अशुचिपन मान रहे !
सूत्र ऋजु नया, श्रय ले चिति को क्षणिक मान आतम त्यागा,
बौद्धों ने मणि स्वीकारा पर त्यागी माला बिन धागा ॥

१७/२०९

कर्त्ता भोक्ता में विधि वश हो अन्तर या ना किंचन हो,
कर्त्ता भोक्ता हो या ना हो चेतन का पर चिन्तन हो।
माला में ज्यों मणियाँ गुँथो चिति चिन्तामणि आतम में,
पृथक उन्हें कर कौन लखेगा शोभित जो मम आतम में ॥

१८/२१०

व्यवहारी प्राणीदृग की ही केवल यह है विशेषता,
कर्तृ कर्म ये भिन्न भिन्न ही यहाँ झलकते अशेषता।
निश्चय नय का विषय भूत उस विरागता का ले आश्रय,
मुनि जब लखता निजको भेद न अभेद दिखता सुख आलय ॥

१९/२११

आश्रय, आश्रय दाता क्रमशः सुपरिणाम परिणामी है,
अतः कर्म परिणाम उसी का परिणामी वह स्वामी है।
कर्त्ता के बिन कर्म न पदार्थ दोनों का वह भर्त्ता है,
वस्तु स्थिति है निज परिणामों का निज ही बस वह कर्ता है ॥

२०/२२१

अमिट अमित-द्युति बल ले चेतन जग में बिहार करता है,
किन्तु किसी में वह ना मिलता यों मुनि विचार करता है।
यदपि वस्तुएँ परिणमती हैं अपने अपने भावों से,
तदपि वृथा क्यों व्यथित मूढ़ है स्वभाव तज अन्य भावों से ॥

२१

यस्तु वस्तु कुरुतेऽन्यवस्तुनः किञ्चनापि परिणामिनः स्वयम् ।
व्यावहारिकदृशैव तन्मतं नान्यदस्ति किमपीह निश्चयात् ॥

२२

शुद्धद्रव्यनिरूपणार्पितमतेस्तत्त्वं समुत्पश्यतो
नैकद्रव्यगतं चकास्ति किमपि द्रव्यान्तरं जातुचित् ।
ज्ञानं ज्ञेयमवैति यत्तु तदयं शुद्धस्वभावोदयः
किं द्रव्यान्तरचुम्बनाकुलधियस्तत्त्वाच्च्यवन्ते जनाः ॥

२३

शुद्धद्रव्यस्वरसभवनात्किं स्वभावस्य शेष-
मन्यद्द्रव्यं भवति यदि वा तस्य किं स्यात्स्वभावः ।
ज्योत्स्नारूपं स्नपयति भुवं नैव तस्यास्ति भूमि-
र्ज्ञानं ज्ञेयं कलयति सदा ज्ञेयमस्यास्ति नैव ॥

२४

रागद्वेषद्वयमुदयते तावदेतन्न यावत्
ज्ञानं ज्ञानं भवति न पुनर्बोध्यतां याति बोध्यं ।
ज्ञानं ज्ञानं भवतु तदिदं न्यक्कृताज्ञानभावं
भावाभावौ भवति तिरयन्येन पूर्णस्वभावः ॥

२५

रागद्वेषाविह हि भवति ज्ञानमज्ञानभावा-
त्तौ वस्तुत्वप्रणिहितदृशा दृश्यमानौ न किञ्चित्
सम्यग्दृष्टिः क्षपयतु ततस्तत्त्वदृष्ट्या स्फुटन्तं
ज्ञानज्योतिर्ज्वलति सहजं येन पूर्णाचलार्चिः ॥

२१/२१३

एक वस्तु वह अन्य वस्तु की नहीं बनेगी गुरु गाता,
वस्तु सदा बस वस्तु रहेगी वस्तु तत्व की यह गाथा।
इस विध जब यह सिद्ध हुआ पर परका फिर क्या कर सकता,
एक स्थान पर रहो भले ही मिलकर रहना चल सकता ॥

२२/२१४

अन्य वस्तु के परिणामों में पदार्थ निमित्त बनता है,
पदार्थ परिणामी परिणमता पर कर्त्ता नहिं बनता है।
अन्य वस्तु का अन्य वस्तु है करती इस विध जो कहना,
व्यवहारी जन की वह दृष्टी निश्चय से तुम ना गहना ॥

२३/२१५

निज अनुभवता शुद्ध द्रव्य मुनि लखने में जब तत्पर हो,
एक द्रव्य बस विलसित होता, नहीं प्रकाशित तब पर हो।
ज्ञेय ज्ञान में तदपि / झलकते ज्ञान बना जब शुचि दर्पण,
किन्तु मूढ़ तू पर में रमता निजपन पर में कर अर्पण ॥

२४/२१६

शुद्ध आतम की स्वरस चेतना ज्ञानमयी वह जभी मिली,
विषय विषैली रहे भले पर पृथक पड़ी पर सभी गिरी।
धवलित भूतल करती किरणें शशि की "भूमय" नहिं होती,
ज्ञान ज्ञेय को जान "ज्ञेय मय" नहि हो यह शुचिमय ज्योती ॥

२५/२१७

ज्ञान ज्ञान बन, ज्ञेय निजी को बना, न जब तक शोभित हो,
राग रोष ये उठते उरमें आतम जब तक मोहित हो।
मूढ़ पने को पूर्ण हटा कर ज्ञान, ज्ञान बन पाता है,
अभाव भावों हुए मिटा कर पूर्ण स्वभाव भाता है ॥

२६

रागद्वेषोत्पादकं तत्त्वदृष्टया नान्यद्द्रव्यं वीक्ष्यते किञ्चनापि ।
सर्वद्रव्योत्पत्तिरन्तश्चकास्ति व्यक्ताऽत्यन्तं स्वस्वभावेन यस्मात् ॥

२७

यदिह भवति रागद्वेषदोषप्रसूतिः
कतरदपि परेषां दूषणं नास्ति तत्र ।
स्वयमयमपराधी तत्र सर्प्पत्य बोधो
भवतु विदितमस्तं यात्वबोधोऽस्मि बोधः ॥

२८

रागजन्मनि निमित्ततां परद्रव्यमेव कलयन्ति येतुते ।
उत्तरन्ति न हि मोहवाहिनीं शुद्धबोधविधुरान्धबुद्धयः ॥

२९

पूर्णैकाच्युतशुद्धबोधमहिमा बोद्धा न बोध्यादयं
पापात्कामपि विक्रियां तत इतो दीपः प्रकाशादिव ।
तद्वस्तुस्थितिबोधबन्धधिषणा एते किमज्ञानिनो
रागद्वेषमयीभवन्ति सहजां मुञ्चन्त्युदासीनताम् ॥

३०

रागद्वेषविभावमुक्तमहसो नित्यं स्वभावस्पृशः
पूर्वागामिसमस्त कर्म्मविकला भिन्नास्तदात्वोदयात् ।
दूरारूढ़चरित्रवैभवबलाच्चञ्चच्चिदर्चिष्मयीं
विन्दन्ति स्वरसाभिषिक्तभुवनां ज्ञानस्य संचेतनां ॥

२६/२१८

मूढ़पने में ढला ज्ञान ही राग रोष है कहलाता,
समाधिरत मुनि रागादिक को तभी नहीं कर वह पाता।
विराग दृग पा रागादिक का तत्त्व दृष्टि से नाश करो,
सहज प्रकट शुचि ज्ञान ज्योति हो, मोक्ष धाम में वास करो ॥

२७/२१६

रागादिक कालुषभावों का पर-पदार्थ नहिं कारण है,
तत्त्व दृष्टि से जब मुनि लखते अवगम हो अघमारण है।
समय समय पर पदार्थ भर में जो कुछ उठना मिटना है,
अपने अपने स्वभाव-वश ही समझ जरा तू इतना है ॥

२८/२२०

मानस सरवर में यदि लहरें राग-रंग की उठती हैं,
पर को दूषण उसमें मत दो स्वतंत्र सत्ता लुटती हैं।
चेतन ही बस अपराधी है, बोध-हीन रति करता है,
बोध-धाम में सुविदित हो यह अबोध पल में टलता है ॥

२६/२२१

पर पदार्थ ही केवल कारण रागादिक के बनने में,
डरते नहिं हैं कतिपय विषयी जड़ जन इस विध कहने में।
डूबे निश्चित, कभी नहीं वे मोह सिन्धु को तिरते हैं,
वीतराग विज्ञान विकल बन भव भव दुख से घिरते है ॥

३०/२२२

परम विमल निश्चलतामय निजबोध धार पर से ज्ञानी,
दीप घटादिक से जिस विध ना विकृत प्रभावित मुनिध्यानी।
निज पर भेद ज्ञान बिन फिर भी राग रोष कर अज्ञानी,
वृथा व्यथा क्यों भजते, तजते समता, करते नादानी ॥

३१

ज्ञानस्य संचेतनयैव नित्यं प्रकाशते ज्ञानमतीव शुद्धं ।
अज्ञानसंचेतनया तु धावन् बोधस्य शुद्धिं निरुणद्धि बन्धः ।।

३२

कृतकारितानुमननैस्त्रिकालविषयं मनोवचनकायैः ।
परिहृत्य कर्म सर्वं परमं नैष्कर्म्यमवलम्बे ।।

३३

मोहाद्यदहमकार्षं समस्तमपि कर्म तत्प्रतिक्रम्य ।
आत्मनि चैतन्यात्मनि निःकर्मणि नित्यमात्मना वर्त्ते ।।

३४

मोहविलासविजृम्भितमिदमुदयत्कर्म सकलमालोच्य ।
आत्मनि चैतन्यात्मनि निःकर्मणि नित्यमात्मना वर्त्ते ।।

३५

प्रत्याख्यायभविष्यत्कर्म समस्तं निरस्तसम्मोहः ।
आत्मनि चैतन्यात्मनिनिः कर्मणि नित्यमात्मना वर्त्ते ।।

३१/२२३

राग रोष से रहित ज्योति घर नित निजपन को छूते हैं,
विगत अनागत कर्म मुक्त हैं कर्मोदय ना छूते हैं।
विरत पाप से, निरत निजी शुचि-चारित में हैं अति भाते,
निज रस से सिंचित करती जग "ज्ञान चेतना" यति पाते ॥

३२/२२४

ज्ञान चेतना करने से ही शुद्ध शुद्धतर बनता है,
पूर्ण प्रकाशित ज्ञान तभी हो बद्ध कर्म हर तनता है।
मूढ़पने के संचेतन से बोध विमलता नशती है,
तभी चेतना, नियमरूप से विधि बन्धन में फसती है ॥

३३/२२५

कृत से कारित अनुमोदन से तन से वच से औ मन से,
विगत अनागत आगत विषयों निकालता मैं चेतन से।
सकल क्रिया से विराम पाया निज चेतन का आलम्बन,
लेता विराग मुनि बन, तू भी अब तो कर तन मन स्वतम्बन ॥

३४/२२६

मैंने मोही बन व्रत में यदि अतिक्रमण का भाव किया,
मन वच तन से उसका विधिवत् प्रतिक्रमण का भाव लिया।
चेतन रस से भरा हुआ, सब क्रिया-रहित निज आतम में,
स्थिर होता स्थिर हो जा तू भी भ्रमता क्यों जड़ता-तम में ॥

३५/२२७

मोह भाव से अनुरंजित हो साम्प्रत कर्म क्रिया करता,
उनका भी मैं आलोचन कर दया भाव निज पै धरता।
चेतन रस से भरा हुआ-सब क्रिया रहित निज आतम में,
स्थिर होता, स्थिर हो जा ! तू भी भ्रमता क्यों जड़ता-तम में ॥

३६

समस्तमित्येवमपास्य कर्म त्रैकालिकं शुद्धनयावलम्बी।
विलीनमोहो रहितं विकारैश्चिन्मात्रमात्मानमथाऽवलम्बे॥

३७

विगलन्तु कर्मविषतरुफलानि मम भुक्तिमन्तरेणैव।
संचेतयेऽहमचलं चैतन्यात्मानमात्मानं॥

३८

निःशेष कर्म्मफलसंन्यसनात्मनैवं
सर्वक्रियान्तरविहार निवृत्तवृत्तेः।
चैतन्यलक्ष्य भजतो भृशमात्मतत्त्वं
कालावलीयमचलस्य वहत्वनन्ता॥

३९

यः पूर्वभावकृतकर्म्मविषद्रुमाणां
भुंक्तेफलानि न खलु स्वत एव तृप्तः।
आपातकाल रमणीयमुदर्करम्यं
निःकर्मशर्ममयमेति दशान्तरं सः॥

४०

अत्यन्तं भावयित्वा विरतमविरतं कर्मणस्तत्फलाच्च
प्रस्पष्टं नाटयित्वा प्रलयनमखिलाज्ञानसंचेतनायाः।
पूर्णं कृत्वा स्वभावं स्वरसपरिगतं ज्ञानसंचेतनांस्वां
सानन्दं नाटयन्तः प्रशमरसमितः सर्वकालं पिवन्तु।

३६/२२८

बीत-मोह बन बीत राग बन निग्रह कर मन स्पंदन का,
प्रत्याख्यान करूँ मैं अब इस भावी विधि के बन्धन का।
चेतन रस से भरा हुआ सब क्रिया रहित निज आतम में,
स्थिर होता, स्थिर हो जा ! तू भी भ्रमता क्यों जड़ता-तम में ॥

३७/२२९

इस विध बहुविध विधि के दल को विगत अनागत आगत को,
तजकर करता भाग्य मानकर विशुद्ध नय के स्वागत को।
शशि सम शुचितम चेतन आतम-में बस निशिदिन रमता मैं,
निर्मोही बन निर्विकार बन केवल धरता समता मैं ॥

३८/२३०

मेरे विधि के विष-तरु में जो कटुविष फलदल लटक रहें,
सड़े गिरे वे बिना भोग के मन कहता ना निकट रहें।
फलत: निश्चल शैल सचेतन-शुचि आतम को अनुभवता,
इस विध विचार विराग मुनि में समय समय पर उद्भवता ॥

३९/२३१

अशेष वसुविध विधि के फल को पूर्ण उपेक्षित किया अभी
अन्य क्रिया तज निज आतम को मात्र अपेक्षित किया तभी
अमिट काल की परम्परा मम भजे निरन्तर चेतन को,
द्रुत गति से फिर बिहार कर ले सहज स्वयं शिव केतन को

४०/२३२

विधि-विष द्रुम को विगत काल में विभाव जल से सिंचा था,
पर अब उसके फल ना खा खा निज फल केवल सुख पाता।
सदा सेव्य है सुन्दरतम है मधुर मधुर तर है साता,
इस विध निज सुख क्रिया रहित है जिसके मुनिवर है पाता ॥

४१

इतः पदार्थप्रथनावगुण्ठनाद्विनाकृतेरेकमनाकुलं ज्वलत् ।
समस्तवस्तुव्यतिरेक निश्चयाद्विवेचितं ज्ञान मिहावतिष्ठते ।।

४२

अन्येभ्यो व्यतिरिक्तमात्मनियतं बिभ्रत् पृथक् वस्तुता-
मादानोज्झनशून्यमेतदमलं ज्ञानं तथावस्थितम् ।
मध्याद्यन्तविभागमुक्त सहजस्फारप्रभाभासुरः
शुद्धज्ञानघनो यथास्य महिमा नित्योदितस्तिष्ठति ।।

४३

उन्मुक्तमुन्मोच्यमशेषतस्तत्तथात्तमादेयमशेषतस्तत् ।
यदात्मनः संहृतसर्वशक्तेः पूर्णस्य सन्धारणमात्मनीह ।।

४४

व्यतिरिक्तं परद्रव्यादेवं ज्ञानमवस्थितम् ।
कथमाहारकं तत्स्याद्येन देहोऽस्य शङ्क्यते ।।

४१/२३३

विधि से विधि फल से अविरति से विरत व्रती हो संयत हो,
विकृत चेतना पूर्ण मिटाकर संग रहित हो संगत हो।
ज्ञान चेतनामय निज रस से निज को पूरण भर जीवो,
परम प्रशम रस-सरस सुधारस है मुनि झट घट भर पीवो ॥

४२/२३४

ज्ञान ज्ञेय से ज्ञेय ज्ञान से तदपि प्रभावित होते हैं,
पर ये निज निज के कर्त्ता पर-के कदापि न होते हैं।
सकल वस्तुएं भिन्न भिन्न हैं ऐसा निश्चय जभी हुआ,
ज्ञान आप में पाप-ताप बिन उज्जवल निश्चल तभी हुआ ॥

४२/२३५

पर से न्यारा स्वयं संभारा धारा इस विध रूप निरा,
ग्रहण-त्याग-मय शील शून्य है अमल ज्ञान सुख कूप मिरा[1]।
आदि मध्य औ' अन्त रहित है जिसकी महिमा द्युतशाली,
शुद्ध ज्ञान-धन नित्य उदित है सहज विभामय सुख प्याली ॥

४३/२३६

निज आतम में निज आतम को जिसने स्थापित किया यमी,
कच्छप सम संकोचित इन्द्रिय पूर्ण रूप से किया दमी।
जो कुछ तजने योग्य रहा था उसको उसने त्याग दिया,
ग्राह्य जिसे झट ग्रहण किया, क्यों तूने पर राग किया ?

४४/२३७

स्वयं सुखाकर ज्ञान दिवाकर इस विध निश्चित प्रकट रहा,
सुचिर काल से पूर्ण रूप से-द्रव्यन से प्रथक रहा।
उत्तर दो अब ज्ञान हमारा आहारक फिर हो कैसा ?
जिससे तुम हो कहते रहते "काय ज्ञान का हो" ऐसा !!

---

१. मेरा

४५

एवं ज्ञानस्य शुद्धस्य देह एव न विद्यते ।
ततो देहमयं ज्ञातुर्न लिङ्गं मोक्षकारणम् ॥

४६

दर्शनज्ञान चारित्रत्रयात्मा तत्त्वमात्मनः ।
एक एव सदा सेव्यो मोक्षमार्गो मुमुक्षुणा ॥

४७

एको मोक्षपथो य एष नियतो दृग्ज्ञप्तिवृत्त्यात्मक-
स्तत्रैव स्थितिमेति यस्तमनिशं ध्यायेच्च तं चेतति ।
तस्मिन्नेव निरन्तरं विहरति द्रव्यान्तराण्यस्पृशन्
सोऽवश्यं **समयस्य** सारमचिरान्नित्योदयं विन्दति ॥

४८

ये त्वेनं परिहृत्य संवृतिपथप्रस्थापितेनात्मना
लिङ्गे द्रव्यमये वहन्ति ममतां तत्त्वाववोधच्युताः ।
नित्योद्योतमखण्डमेकमतुला लोकं स्वभावप्रभा-
प्राग्भारं **समयस्य** सारममलं नाद्यापि पश्यन्ति ते ।

४९

व्यवहारविमूढदृष्टयः परमार्थं कलयन्ति नो जनाः ।
तुषबोध विमुग्दबुद्धयः कलयन्तीह तुषं न तन्दुलम् ॥

४५/२३८

शशितम उज्जवल उज्जवलतर है निर्विकारतम ज्ञान महा,
इसीलिए जड़काय ज्ञान का हो नहिं सकता जान अहा !
यथाजात ज्ञानी का केवल जड़तन ना शिव कारण हो,
उपादान कारण शिव का-मुनि-ज्ञान तरण ही तारण हो ॥

४६/२३९

ज्ञन चरित समदर्शन तीनों एकामेक घुल मिल जाना,
मोक्षमार्ग है यही समझ लो शिव सुख सम्मुख मिल जाना।
यही सेव्य है यही पेय है उपादेय है ध्येय यही,
मुमुक्षु मुनि को अन्य सभी बस हेय रही या ज्ञेय रही ॥

४७/२४०

चरित ज्ञान-दृगमय ही शिव पथ, जिसमें जो यतिथितिपाता,
ध्यान उसी का करता चिंतन करता निशिदिन थुति साता।
निज में विचरण करता पर से दूर सदा हो जीता है,
वही आर्य ! अनिवार्य मुनीश्वर "समयसार रस" पीता है ॥

४८/२४१

इस विधि पावन शिव फल दाता रत्नत्रय जो तजते हैं,
जड़ तन आश्रित यथा जात में केवल ममता भजते हैं।
अनुपम अखण्ड ज्योति पिंड शुचि समयसार को नहिं लखते,
भले दिगम्बर बने रहें वे आत्म-बोध जब नहिं रखते ॥

४९/२४२

बाह्य क्रिया में उलझे रहते जड़तन उलटे लटके हैं,
भाग्यहीन वे उन्हें न दर्शन मिलते अन्तर्घट के हैं।
जैसा तन्दुल बोध जिन्हें नहिं तुष का संग्रह करते हैं,
वैसा मोही आत्मज्ञान विन तपा तपा तन मरते हैं ॥

५०

**द्रव्यलिङ्गममकार मीलितैर्दृश्यते समयसार एव न ।**
**द्रव्यलिङ्गमिह यत्किलान्यतो ज्ञानमेकमिदमेव हि स्वतः ॥**

५१

अलमलमतिजल्पैर्दुर्विकल्पैरनल्पै-
रयमिह परमार्थश्चेत्यतां नित्यमेकः ।
स्वरसविसरपूर्णज्ञानविस्फूर्तिमात्रा-
न्न खलु **समयसारादुत्तरं** किञ्चिदस्ति ॥

५२

इदमेकं जगच्चक्षुरक्षयं याति पूर्णताम् ।
विज्ञानघनमानन्दमयध्यक्षतां नयत् ॥

५३

इतीदमात्मनस्तत्त्वं ज्ञानमात्रमवस्थितं ।
अखण्डमेकमचलं स्वसंवेद्यमबाधितम् ॥

इति सर्वविशुद्धिज्ञानाधिकारः * १० *

५०/२४३

देह नग्नता भर में केवल जो मुनि ममता रखते हैं,
समयसार को कभी नहीं वे धरके समता लखते हैं।
निमित्त शिव का देह नग्नता, पर-आश्रित है पुद्‌गल है,
किन्तु ज्ञान तो उपादान है, निज आश्रित है, सद्‌बल है।

५१/२४४

बस कर दो बहु विकल्प जल्पों से कुछ नहिं होने वाला,
परमारथ का अनुभव कर लो मानस-मल धोने वाला।
स्वरस-सरस भरपूर-पूर्ण-शुचि ज्ञान-विभा से भासुर है,
समयसार ही सार विश्व में जिस बिन आकुल आसुर[1] है ॥

५२/२४५

विश्वसार है विश्व सुलोचन अक्षय अक्षय सुखकारी,
समय-सारका का कथन यहाँ अब पूर्ण हो रहा दुखहारी।
शुद्ध ज्ञान-धन-मय जो शिव सुख पावन परमानन्दपना,
उसे यही बस दिला नशाता निश्चित मनका द्वंदपना।

५३/२४६

अचल स्वच्छ यह एक अखंडित निज संवेदन में आता,
किन ही बाधाओं से-बाधित हो न, अबाधित है भाता।
इस विध केवल ज्ञान निकेतन आत्म तत्त्व यह सिद्ध हुआ,
झुक झुक सविनय प्रणाम उसको करता यह मुनि शुद्ध हुआ ॥

## इति सर्व विशुद्धज्ञानाधिकारः समाप्त

दोहा

ज्ञान दुःख का मूल है ज्ञान ही भव का कूल।
राग सहित प्रतिकूल है राग रहित अनुकूल ॥
चुन चुन इनमें उचित को अनुचित मत चुन भूल
समयसार का सार है निज बिन पर सब धूल ॥

१. देवों तक, अर्थात् समग्र संसार

१

अत्र स्याद्वादशुद्ध्यर्थं वस्तुतत्त्वव्यवस्थितिः।
उपायोऽपेयभावश्च मनाग्भूयोऽपि चिन्त्यते।।

२

बाह्यार्थैः परिपीतमुज्झितनिजप्रव्यक्तिरिक्तीभव-
द्विश्रान्तं पररूप एव परितोज्ञानं पशोः सीदति।
यत्तत्तदिह स्वरूपत इति स्याद्वादिनस्तत्पुन-
र्दूरोन्मग्नघनस्वभावभरतः पूर्ण समुन्मज्जति।।

३

विश्वं ज्ञानमिति प्रतर्क्य सकलंदृष्ट्वा स्वतत्त्वाशया
भूत्वा विश्वमयः पशुः पशुरिव स्वच्छन्दमाचेष्टते।
यत्तत्तत्पररूपतो न तदिति स्याद्वाददर्शी पुन-
र्विश्वाद्भिन्नम विश्वविश्वघटितं तस्य स्वतत्त्वं स्पृशेत्।।

४

बाह्यार्थग्रहणस्वभावभरतो विष्वग्विचित्रोल्लसद्
ज्ञेयाकारविशीर्णशक्तिरभितस्त्रुट्यन्पशुर्नश्यति।
एकद्रव्यतया सदाव्युदितया भेदभ्रमं ध्वंसयन्-
नेकंज्ञानमवाधितानुभवनं पश्यत्यनेकान्तवित्।।

५

ज्ञेयाकारकलङ्कमेचकचिति प्रक्षालनं कल्पय-
न्नेकारचिकीर्षया स्फुटमपि ज्ञानं पशुर्नेच्छति।
वैचित्र्येऽप्यविचित्रतामुपगतं ज्ञानं स्वतः क्षालितं
पर्य्यायैस्तदनेकतां परिमृशन्पश्यत्यनेकान्तवित्।।

१/२४७

उजल उजल स्याद्वाद-शुद्धि हो जो बुध को अतिभाती है,
वस्तु तत्त्व की सरल व्यवस्था इसीलिये की जाती है।
एक ज्ञान ही युगपत् होता उपाय उपेय किस विध है,
इसका भी कुछ विचार करते गुरुवर बुधजन इस विध है ।।

२/२४८

पशु सम एकान्ती का निश्चय ज्ञान पूर्णतः सोया है,
पर में उलझा हुआ सदा है निज बल को बस खोया है।
स्याद्वादी का यदपि ज्ञान वह सकलज्ञेय का है ज्ञाता
तदपि निजीपन तजता नहिं है स्वरस भरित ही है भाता ।।

३/२४९

देख जगत को "ज्ञान" समझकर एकान्ती बन मन मानो,
पशु सम स्वैरी विचरण करता ज्ञेय-लीन वह अज्ञानी।
जगत जगत में रहा निरा पर जगत[1] जानता स्याद्वादी,
जग में रहकर जग से न्यारा मुनिवर निज रस का स्वादी ।।

४/२५०

पर पदार्थ के ग्रहण भाव कर आग्रत पर प्रति-छवियों से,
ज्ञान-शक्ति अति निर्बल जिनको जड़जन नशते पशुओं से।
अनेकान्त का ज्ञाता लखता ज्ञेय-भेद-भ्रम हरता है,
सतत् उदित पर एक ज्ञान का अबाध अनुभव करता है ।।

५/२५१

पर प्रति छवि से पंकिल चिति को इक विध शुचि करने मानी,
स्वपर प्रकाशक ज्ञान स्वतः पर उसे त्यागता अज्ञानी।
पर ज्ञेयों से चित्रित चिति को स्वतः शुद्धतम स्याद्वादी,
पर्यायों वश अनेकता बस चिति में लखता निज स्वादी ।।

---

१. जागृत रहते हुए

६

प्रत्यक्षालिखितस्फुटस्थिर पर द्रव्यास्तितावञ्चितः
स्वद्रव्यानवलोकमेन परितः शून्यः पशुर्नश्यति
स्वद्रव्यास्तितया निरूप्य निपुणं सद्यः समुन्मज्जता
स्याद्वादी तु विशुद्धबोधमहसा पूर्णो भवन् जीवति ॥

७

सर्वद्रव्यमयं प्रपद्य पुरुषं दुर्वासनावासितः
स्वद्रव्यभ्रमतः पशुः किल परद्रव्येषु विश्राम्यति ।
स्याद्वादी तु समस्तवस्तुषु परद्रव्यात्मना नास्तितां
जानन्निर्मल शुद्धबोधमहिमा स्वद्रव्यमेवाश्रयेत् ॥

८

भिन्नक्षेत्र निषण्णबोध्यनियतव्यापारनिष्ठः सदा
सीदत्येव बहिः पतन्तमभितः पश्यन्पुमांसं पशुः ।
स्वक्षेत्रास्तितया निरुद्धरभसःस्याद्वादवेदी पुन-
स्तिष्ठत्यात्मनि खातबोध्यनियत व्यापारशक्तिर्भवन् ।

९

स्वक्षेत्रस्थितयेपृथगविधपर क्षेत्रस्थितार्थोज्झना-
त्तुच्छीभूय पशुः प्रणश्यति चिदाकारान्सहार्थैर्वमन् ।
स्याद्वादी तु वसन् स्वधामनि परक्षेत्रे विदन्नास्तितां
त्यक्तार्थोऽपि न तुच्छतामनुभवत्याकारकर्षी परान् ॥

१०

पूर्वालम्बितबोध्यनाश समये ज्ञानस्य नाशं विदन्
सीदत्येव न किञ्चनापि कलयन्नत्यन्ततुच्छः पशुः ।
अस्तित्वं निजकालतोऽस्य कलयन् स्याद्वादवेदी पुनः
पूर्णस्तिष्ठति बाह्यवस्तुषु मुहुर्भूत्वा विनश्यत्स्वपि ॥

६/२५२

निज का अवलोकन ना करता एकान्ती पशु मर मिटता,
पूर्ण प्रकट स्थिर पर को लखता मुग्ध हुआ पर में पिटता।
स्याद्वादी निज अवलोकन से पूरण-जीवन जीता है,
शुद्ध-बोध द्युति-पाकर भाता तुरत-राग से रीता है।।

७/२५३

निज आतम को नहिं जानता पर में रत, पा विकारता,
विषय-वासना वश निज को शठ सकल द्रव्यमय निहारता।
परका निज में अभाव लख, पर परको पर ही जान व्रती,
निज के शुचितम बोध तेज में स्यद्वादों रममान यती।।

८/२५४

भिन्न क्षेत्र स्थित पदार्थ-दल को विषय बनाता अपना है,
बाहर भ्रमता, मरता निज को परमय लख शठ सपना है।
निज को निज का विषय बनाकर निज में निज बल समेट कर
आत्म क्षेत्र में रत स्याद्वादी होता पर-धन सुमेट कर।।

९/२५५

आत्मक्षेत्र में स्थिति पाने शठ भिन्न-क्षेत्र में स्थित पदार्थपन,
तजे संग तज चिति गत-ज्ञेयों मरता तजता निजार्थ पन।
निज में स्थित होकर लखता नित पर में निज की अभावता,
स्याद्वादी मुनि पर तजता पर तजता कभी न स्वभावता।।

१०/२५६

पूर्व ज्ञान का विषय बना था उसको नशता लख सो ही,
स्वयं ज्ञान का नाश मान पशु मरता हताश हो मोही।
बाह्य वस्तुएँ बार बार उठ मिटती, परन्तु स्याद्वादी,
स्वीय काल वश, त्रिकाल ध्रुव निज-को लख रहता ध्रुव स्वादी

११

अर्थालम्बनकाल एव कलयन् ज्ञानस्य सत्त्वं बहि-
र्ज्ञेयालम्बनलालसेन मनसा भ्राम्यन्पशुर्नश्यति ।
नास्तित्वं परकालतोऽस्य कलयन्स्याद्वादवेदी पुन-
स्तिष्ठत्यात्मनि खातनित्यसहज ज्ञानैकपुञ्जीभवन् ।।

१२

विश्रान्तः परभावभावकलनान्नित्यं बहिर्वस्तुषु
नश्यत्येव पशुः स्वभावमहिमन्येकान्तनिश्चेतनः ।
सर्वस्मान्नियत स्वभावभवन् ज्ञानाद्विभक्तो भवन्
स्याद्वादी तु न नाशमेति सहजस्पष्टीकृतप्रत्ययः ।।

१३

अध्यास्यात्मनि सर्वभावभवनं शुद्धस्वभावच्युतः
सर्वत्राप्यनिवारितोगतभयः स्वैरं पशुः क्रीडति ।
स्याद्वादी तु विशुद्ध एव लसतिस्वस्य स्वभावं भरा
दारुढः परभावभावविरहव्यालोक निष्कम्पितः ।।

१४

प्रादुर्भावविराममुद्रितवहद्ज्ञानांशनानात्मना[1]
निर्ज्ञानात् क्षणभङ्गसङ्ग पतितः प्रायः पशुर्नश्यति ।
स्याद्वादी तु चिदात्मना परिमृशंश्चिद्वस्तु नित्योदितं
टङ्कोत्कीर्णघनस्वभावमहिमज्ञानं भवन् जीवति ।।

१५

टङ्कोत्कीर्णविशुद्धबोध विसराकारात्मतत्त्वाशया
वाञ्छत्युच्छलदच्छचित्परिणतेर्भिन्नं पशुः किञ्चन ।
ज्ञानं नित्यमनित्यतापरिगमेऽप्यासादयत्युज्ज्वलं
स्याद्वादी तदनित्यतां परिमृशंश्चिद्वस्तु वृत्तिक्रमात् ।।

१. 'महत्' इत्यपि पाठः ।

११/२५७

ज्ञेयालम्बन जब से तब से-ज्ञान हुआ यों कहे वृथा,
ज्ञेयालम्बन लोलुप बन शठ पर में रमते सहे व्यथा।
भिन्न काल का अभाव निज में मान जान पै गत मानी,
सहज, नित्य निज-निर्मित शुचितम ज्ञान पुंज में रत ज्ञानी ॥

१२/२५८

पर परिणति को निज परिणति लख पर में पाखण्डी रमता,
निज महिमा का परिचय बिन पशु एकान्ती भवभव भ्रमता।
सबमें निज निज भाव भरे हैं उन सबसे अति दूर हुआ,
प्रकट निजातम को अनुभवता स्याद्वादी नहिं चूर हुआ ॥

१३/२५९

विविध विश्व के सकल ज्ञेय का उद्भव अपने में माने,
निर्भय स्वैरी शुद्ध भाव तज खेल-खेलते मन माने॥
पर का मुझमें अभाव निश्चित समझ किन्तु यह मुनि ऐसा,
निजारूढ़स्याद्वादी निश्चल लसे शुद्ध दर्पण जैसा।

१४/२६०

उद्भव व्यय से व्यक्त ज्ञान के विविध अंश को देख, तभी
क्षणिक तत्त्व को मान कुधी जन सहते दुख अतिरेक सभी।
पै स्याद्वादी चितिपन सिंचित सरस सुधारस सु पी रहा,
अडिग अटल बन शुद्ध-बोध घन सुजी रहा, मुनि सुधी रहा ॥

१५/२६१

निर्मल निश्चल बोध भरित निज आतम को शठ जान अहा।
उजल उछलती चिति परिणति से भिन्न आतम पर मान अहा,
नित्य ज्ञान हो भंगुर बनता उसे किन्तु द्युतिमान वही,
चेतन-परिणति बल से ज्ञानी ज्ञान क्षणिकता लखे सही ॥

१६

इत्यज्ञानविमूढानां ज्ञानमात्रं प्रसादयन् ।
आत्मतत्त्वमनेकान्तः स्वयमेवानुभूयते ।।

१७

एवं तत्त्वव्यवस्थित्या स्वं व्यवस्थापयन्स्वयम् ।
अलङ्घ्यं शासनं जैनमनेकान्तो व्यवस्थितः ।।

१८

इत्याद्यनेकनिजशक्तिसुनिर्भरोऽपि
यो ज्ञानमात्रमयतां न जहाति भावः ।
एवं क्रमाक्रमविवर्तिविवर्त चित्रं
तद्द्रव्यपर्य्ययमयं चिदिहास्ति वस्तु ।।

१९

नैकान्तसङ्गतदृशा स्वयमेव वस्तु-
तत्त्वव्यवस्थितिमिति प्रविलोकयन्तः ।
स्याद्वादशुद्धिमधिकामधिगम्य सन्तो
ज्ञानीभवन्ति जिननीतिमलङ्घयन्तः ।।

२०

ये ज्ञानमात्रनिजभावमयीमकम्पां
भूमिं श्रयन्ति कथमप्यपनीतमोहाः ।
ते साधकत्वमधिगम्य भवन्ति सिद्धाः
मूढास्त्वमूमनुपलभ्य परिभ्रमन्ति ।।

१६/२६२

तत्व ज्ञान से बंचित ऐसे मूढ़ जनों को दर्शाता,
ज्ञान मात्र वह आत्म तत्व है साधु जनों को हर्षाता।
अनेकान्त यह इस विधि होता सतत् सुशोभित अपने में
स्वयं स्वानुभव में जब आता मिटते सब हैं सपने ये ॥

१७/२६३

वस्तु तत्व की सरल व्यवस्था उचित रूप से करता है।
अपने को भी उचित स्थान पर स्थापित खुद ही करता है।
तीन लोक के नाथ जिनेश्वर जिन-शासन पावन प्यारा,
अनेकान्त यह स्वयं सिद्ध है विषय बनाया जग सारा

१८/२६४

इस विध अनेक निज बल आकर होकर आतम भाता है,
सहज ज्ञान-घन को फिर भी नहिं तजता पावन ज्ञाता है।
आत्म द्रव्य पर्यय का न्यारा अक्षय अव्यय केतन है,
क्रम-अक्रम वर्ती पर्यय से शोभित होता चेतन है ॥

१९/२६५

वस्तु तत्व ही अनेकान्त मय स्वयं रहा गुरु लिखते हैं,
अनेकान्त के लोचन द्वारा जिसे सन्त जन लखते हैं।
स्याद्वाद की ओर शुद्धि पा बनते मुनिजन वे ज्ञानी,
जिन मत से विपरीत किन्तु ना जाते बन के अभिमानी ॥

२०/२६६

किसी तरह कर यत्न सुधी जन वीत मोह बन गत रागी,
केवल निश्चल ज्ञान भाव का आश्रय करते बड़ भागी।
शिव का साधक रत्नत्रय वे फलतः पाकर शिव गहते,।
मूढ़ मोहवश विरागता बिन भव भव भ्रमते दुख सहते ॥

२१

स्याद्वादकौशल सुनिश्चलसंयमाभ्यां
यो भावयत्यहरहः स्वमिहोपयुक्तः ।
ज्ञानक्रियानयपरस्परतीव्रमैत्री-
पात्रीकृतः श्रयति भूमिमिमां स एकः ।।

२२

चित्पिण्डचण्डिमविलासिविकासहासः
शुद्धः प्रकाशभरनिर्भरसुप्रभातः ।
आनन्दसुस्थित सदास्खलितैकरूप-
स्तस्यैव चायमुदयत्यचलार्चिरात्मा ।।

२३

स्याद्वाददीपितलसन्महसि प्रकाशे
शुद्धस्वभावमहिमन्युदिते मयीति ।
कि बन्धमोक्षपथपातिभिरन्य भावै-
र्नित्योदयः परमयं स्फुरतु स्वभावः ।।

२४

चित्रात्मशक्तिसमुदायमयोऽयमात्मा
सद्यः प्रणश्यति नयेक्षणखण्डयमानः ।
तस्माद खण्डमनिराकृतखण्डमेक-
मेकान्त शान्तमचलं चिदहं महोऽस्मि ।।

२५

योऽयं भावो ज्ञानमात्रोऽहमस्मि ज्ञेयो ज्ञेयज्ञान मात्रः स नैव ।
ज्ञेयो ज्ञेयज्ञानकल्लोलवल्गद् ज्ञान ज्ञेयज्ञातृवद्वस्तुमात्रः ।।

२१/२६७

स्याद्‌वाद से पूर्ण कुशलता पा अविचल संयमधारी,
पल पल अविरल अविकल निर्मल निज को ध्यावे अविकारी।
ज्ञानमयी नय क्रियामयी नय इन्हें परस्पर मित्र बना,
पाता मुनिवर वही अकेला शुद्ध चेतना मात्र पना ॥

२२/२६८

चेतन रस का पिण्ड चण्ड है सहज भाव से विहस रहा,
विराग मुनि में इस विधि आतम उदित हुआ है विलस रहा।
चिदानन्द से अचल हुआ वह एक रूप ही सदा हुआ,
शुद्ध ज्योति से पूर्ण भरा है प्रभात सुख का सदा हुआ ॥

२३/२६९

शुद्ध-भावमय विराग-मम-मन में जब द्युति पन उदित हुआ।
स्याद्‌वाद से झगर झगर कर स्फुरित हुआ है मुदित हुआ।
अन्य भाव से फिर क्या मतलब भव या शिव पथ में रखते,
स्वीय भाव बस उदित रहे यह यही भावना मुनि रखते ॥

२४/२७०

यद्यपि बहुविध बहुबल आलय आलम तमनाशक साता।
नय के माध्यम ले लखता हूँ खण्ड खण्ड हो नश जाता।
खण्ड निषेधित अतः किए बिन अखण्ड चेतन को ध्याता ॥
शान्त शान्ततम अचल निराकुल छविमय केवल को पाता ॥

२५/२७१

ज्ञान मात्र हो ज्ञेय रूप में यह जो मैं शोभित होता,
किन्तु ज्ञेय का ज्ञान मात्र नहि तथापि हूँ बाधित होता।
ज्ञेय रूप धर ज्ञान विकृतियां सतत् उगलती उजियाली,
परन्तु ज्ञाता ज्ञान-ज्ञेयमय वस्तु मात्र मम है प्यारी ॥

२६

क्वचिल्लसति मेचकं क्वचिदमेचकामेचकं
क्वचित्पुनरमेचकं सहजमेव तत्त्वं मम ।
तथापि न विमोहयत्यमलमेधसां तन्मनः
परस्परसुसंहृतप्रकट शक्ति चक्रं स्फुरत् ॥

२७

इतोगतमनेकतां दधदितः सदाप्येकता
मितः क्षणविभङ्गुरं ध्रुवमितः सदैवोदयात
इतः परमविस्तृतं धृतमितः प्रदेशैर्निजै-
रहो सहजमात्मनस्तदिदमद्भुतं वैभवम् ॥

२८

कषायकलिरेकतः स्खलति शान्तिरस्त्येकतो
भवोपहतिरेकतः स्पृशति मुक्तिरप्येकतः ।
जगत्त्रितयमेकतः स्फुरति चिच्चकास्त्येकतः
स्वभावमहिमाऽऽत्मनो विजयतेऽद्भुतदद्भुतः ॥

२९

जयति सहजतेजः पुञ्जमज्जत्त्रिलोकी-
स्खलदखिलविकल्पोऽप्येक एव स्वरूपः ।
स्वरसविसरपूर्णाच्छिन्नतत्त्वोपलम्भः
प्रसभनियमितार्चिश्चिच्चमत्कार एषः ॥

३०

अविचलितचिदात्मन्यात्मनात्मानमात्म-
न्यनवरतनिमग्नं धारयद्ध्वस्तमोहम् ।
उदितममृतचन्द्र ज्योतिरेतत्समन्ता-
ज्ज्वलतु विमलपूर्णं निःसपत्नस्वभावम् ॥

२६/२७२

आत्म तत्व मम चित्रित दिखता कभी चित्र बिन लसता है,
चित्राचित्री कभी कभी वह विस्मित संस्मित हँसता है।
तथापि निर्मल बोध-धारि के करे न मन को मोहित है,
चूँकि परस्पर बहुविध बहुगुण मिले आतम में शोभित हैं ॥

२७/२७३

द्रव्य दृष्टि से एक दीखता पर्ययवश वह नैक रहा,
क्षण-क्षण पर्यय मिटे क्षणिक हैं ध्रुव, गुण वश तू देख अहा।
ज्ञान-दृष्टि से विश्व व्याप्त पर स्वीय-देश में खड़ा हुआ,
अद्भुत वैभव सहज आतम का देखो निज में पड़ा हुआ ॥

२८/२७४

बहती जिसमें कषाय-नाली शान्ति सुधा भी झरती है,
भव-पीड़ा भी वहीं प्यार कर मुक्ति-रमा मन हरती है।
तीन लोक भी आलोकित हैं अतिशय चिन्मय लीला है,
अद्भुत से अद्भुत-तम महिमा आतम की जय शीला है ॥

२९/२७५

सकल विश्व ही युगपत् जिसमें यदपि निरन्तर चमक रहा,
तदपि एक बन जयशाली है सहज तेज से दमक रहा।
निज-रस पूरित रहा अतः वह तत्त्व बोध से सहित रहा,
चेतन का जो चमत्कार है अचल व्यक्त हो स्फुरित रहा ॥

३०/२७६

चेतन-मय-शुचि "अमृतचन्द्र" की सौम्य ज्योति अवभासित है,
अविचल-आतम में आतम से आतम को कर आश्रित है।
बाधा विन वह रही अकेली रही न काली मोह निशा,
फैली परितः विमल धवलिमा उजल उठी है दशों दिशा ॥

३१

यस्माद्द्वैतमभूत्पुरा स्वपरयोर्भूतं यतोऽत्रान्तरं
रागद्वेषपरिग्रहे सति यतो जातं क्रियाकारकैः।
भुञ्जाना चयतोऽनुभूतिरखिलं खिन्ना क्रियायाः फलं
तद्विज्ञानघनौघमग्नमधुना किञ्चिन्न किञ्चित्किल ॥

३२

स्वशक्तिसंसूचितवस्तुतत्त्वैर्व्याख्या कृतेयं समयस्य शब्दैः।
स्वरूपगुप्तस्य न किञ्चिदस्ति कर्त्तव्यमेवामृतचन्द्रसूरेः ॥

इति समयसार कलशाः समाप्ताः ॥

३१/२७७

स्वपर रूप यह विपर्यय हो प्रथम ऐक्य कर निज तन में,
रागादिक कर आतम उलझे कर्तृ-कर्म के उलझन में।
कर्म कर्म फल चेतन का फिर अनुभव वश नित खिन्न हुआ,
ज्ञान रूप में निरत वही अब तन मन से अति भिन्न हुआ ॥

३२/२७८

वस्तु-तत्त्व की यथार्थता का वर्णन जिसने किया सही,
शब्द-समय ने समयसार का स्वयं निरूपण किया यही।
कार्य-रहा नहिं अब कुछ करने "अमृत चन्द्र" हैं सूरियदा,
लुप्त गुप्त हैं सुसुप्त निज में सुख अनुभवता भूरि सदा ॥

# श्री अमृतचन्द्रसूरये नमः

— दोहा —

मेटे वाद विवाद को निर्विवाद स्याद्वाद !
सब वादों को खुश रखे पुनि पुनि कर संवाद ॥

समता भज, तज प्रथम तू पक्षपात परमाद !
स्याद्वाद आधार ले समयसार पढ़ बाद ॥

—वसन्ततिलका छन्द—

आशीष लाभ तुमसे यदि मैं न पाता,
जाता लिखा नहिं "निजामृतपान" साता।
दो "ज्ञान सागर" गुरो ! मुझको सुविद्या,
विद्यादिसागर बनूं तजदूं अविद्या ॥

दोहा

कुन्दकुन्द को नित नमूं हृदय कुन्द खिल जाय।
परम सुगन्धित महक में जीवन मम घुल जाय ॥

अमृतचन्द्र से अमृत है झरता जग-अपरूप।
पी पी मम मन मृतक भी अमर बना सुख कूप ॥

तरणि "ज्ञान सागर' गुरो ! तारो मुझे ऋषीश।
करुणाकर ! करुणा करो कर से दो आशीष ॥

— सुफल —

मुनि बन मन से जो सुधी करें "निजामृतपान"
मोक्ष और अविरल बढ़े चढ़े मोक्ष सोपान ॥

## मंगल कामना

दोहा

विस्मृत मम हो विगत सर्व विगलित हो मद मान।
ध्यान निजामत का करूँ करूँ निजी गुण गान ॥१॥
सादर शाश्वत सारमय समयसार को जान।
गट गट झट पट चाव से करूँ "निजामृतपान" ॥२॥
रम रम शम दम में सदा मत रम पर में भूल।
रख साहस फलतः मिले भवकापल में कूल ॥३॥
चिदानन्द का धाम है ललाम आतम राम।
तन मन से न्यारा दिखे मन पे लगे लगाम ॥४॥
निरा निरामय नव्य मैं नियत निरंजन नित्य।
जान मान इस विध तजूं विषय कषाय अनित्य ॥५॥

कुकृत्य तज मन वचन में धारो बन नवनीत।
तब जप तप सार्थक बने प्रथम बनो भवभीत ॥६॥
पापी से मत पाप से घृणा करो अयि ! आर्य।
नर ही वह बस पतित हो पावन कर शुभ कार्य ॥७॥

— भूल क्षम्य हो —

लेखक, कवि मैं हूँ नहीं मुझमें कछु नहीं ज्ञान,
त्रुटियाँ होवें यदि यहाँ, शोध पढ़ें धीमान् ॥८॥

— स्थान एवं समय परिचय —

कुण्डल गिरि के पास है, नगर दमोह महान,
ससंघ पहुँचा पुनि जहाँ भवि-जन पुण्य महान ॥९॥
देव-गगन गति गंध की वीर जयन्ती आज।
पूर्ण किया इस ग्रन्थ को निजानन्द के काज ॥१०॥

●

वीर स० २५०४ की "वीर जयन्ती" के दिवस पर
यह "निजामृतपान" दमोह नगर मे सानन्द संपूर्ण हुआ है।

धर्म किसी सम्प्रदाय विशेष से संबंधित नहीं है, धर्म निबद्ध है,
निस्सीम है, सूर्य के प्रकाश की तरह। सूर्य के प्रकाश को
हम बन्धन युक्त कर लेते हैं दीवारें खींचकर, दरवाजे
बनाकर, खिड़कियां लगाकर। इसी तरह
हम धर्म के चारों ओर भी सम्प्रदायों
की सीमाएं खींच देते हैं।

—आचार्य विद्यासागर

□ जैनधर्म विश्वधर्म है।

□ वह प्राणीमात्र का कल्याण करता है।

✶

शुभाभिलाषी :

# नेमीचन्द देवीचन्द जैन

गुड़ के आढ़ती

अनकापल्ली, जिला- विशाखापट्टनम् (आंध्र)

टेलीफोन : 495

---

सम्यग्दर्शन-ज्ञान-चारित्र-मय मोक्षमार्ग के प्रतिपादक

## आचार्य प्रवर विद्यासागरजी

चिरायु हों !

शुभाकांक्षी :

# राजकुमार वीरेन्द्रकुमार बजाज

अन्नपूर्णा दाल मिल, दमोह (म०प्र०)

टेलीफोन · 248, 289

---

'निजामृतपान' के प्रकाशन पर

हार्दिक शुभकामनाएं !

□

## शंकरलाल पुन्नीमल

गुड़ के आढ़ती

मोतीगंज, आगरा-4 (उ०प्र०)

टेलीफोन : 72769